यज्ञको करते अर्थात् उसके यजनद्वारा त्रिलोकीकी रचना करते हैं इस यज्ञके विना सृष्टिरचना नहीं होसकती, यह ब्रह्मलोकवासी मुक्त पुरुष ब्रह्माके साथ मुक्त होजाते हैं, जब कि बाह्य सामग्री नहीं थी तब देवता और साध्य तथा महर्षियोंने प्रथम मानसयाग करके सृष्टिकी उत्पत्ति की, और मुक्त पुरुषोंको सिद्धसंकल्प वर्णन किया, यथा—"स यदि पितृलोककामो भवति, संकल्पादेवास्य पितरः समुत्तिष्ठन्ति" छां० वह जैसी इच्छा करते हैं वैसाही उनके निकट उपस्थित होता है पितृलोककी कामना करते ही पितृलोक उपस्थित होता है, "संकल्पादेव तु तच्छ्रुतेः" [ शा० अ० ४ पा० ४ सू० ८ ] व्याससूत्रमें इसका विशेष रूपसे श्रीशंकरस्वामीने भाष्य लिखा है. इस प्रकारसे साध्यगण देवगण ऋषिगण मानसयाग मनोमात्रशरीरसे सम्पादन करते हुए पहले कहचुके हैं कि इनको सृष्टिक्षमताके सिवाय और सब सामर्थ्य होती है इस कारण सृष्टिरचनाके निमित्त उसका यजन करते हैं और यज्ञपुरुष ही सृष्टिकी रचना करते हैं अर्थात् सृष्टिरचनेकी सामर्थ्य केवल ईश्वरकेही हाथमें रहती है इससे उनको यज्ञ करना ही होगा और यज्ञपुरुषसे सृष्टि करानी ही होगी इस कारण ही ऋषियोंने वेदमंत्रोंको प्रत्यक्ष [मनोमय शरीरसे देखा तो परप्रकाश नहीं करसके ] यज्ञपुरुषसेही प्रगट कराये यह निरूपित हुआ है [ ऋ० ८।४।१७ ] ॥ ९ ॥

कण्डिका १०-मन्त्र १।

**यत्पुरुषंव्यदधुः कतिधाव्यकल्पयन्॥ मुखङ्किमस्यासीत्त्किम्बाहूकिमूरूपादाऽउच्येते॥ १०॥**

ऋष्यादि-( १ ) ॐ यत्पुरुषमित्यस्य नारायण ऋ० । नि० छं पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ १० ॥

मन्त्रार्थ-प्रश्नोत्तररूपसे ब्राह्मणादिकी सृष्टि कहते हैं. प्रजापतिके प्राणरूप देवता तथा साध्यगणादि ( यत् ) जिस समय ( पुरुषम् ) विराट् पुरुषको ( व्यदधुः संकल्पद्वारा प्रगट करते हुए उस समय ( कतिधा ) कितने प्रकारसे ( व्यकल्पयन् ) कल्पना करते अर्थात् पूर्ण करते हुए ( अस्य ) इस पुरुषका ( मुखम् ) मुख ( किम् ) क्या ( आसीत् ) हुआ ( किम् ) क्या ( बाहू ) दो भुजा ( ऊरू ) दोनों जंघा (पादौ) दोनों चरण ( उच्येते ) कहे जाते हैं॥१०॥पहले सामान्य प्रश्न और मुखादि विशेष प्रश्न हैं अर्थात् देवगण सृष्टिके निमित्त मानसयाग विस्तार करके जिस समय निज अमोघ संकल्पद्वारा विराट् पुरुषको विराट्रूप [ विराट्शरीर ]

सृजन करते हुए उस समय यह विराट् कितने प्रकारसे पूर्ण हुआ, क्या पदार्थ उसका मुख बाहु ऊरु और चरण हुआ ॥ १० ॥

विस्तार-विराट् सृष्टिके मध्यमें भी दो अंश हैं प्रथम विराट् पुरुषकी उत्पत्ति दूसरी विराट्के विराजरूपकी उत्पत्ति,देवयोनिसे कृमि कीट पर्यन्त सब जीव एकत्र करके समष्टिचैतन्य अर्थात् विराट् पुरुष कहाते हैं, और देवयोनिसे कृमिकीटयोनिपर्यन्त जीवोंके स्थूल शरीर एकत्र करके विराजरूप कहाते हैं, वेदान्तमें इसी कारण विराट् पुरुषको समष्टि चैतन्य और जीवपुरुषको व्यष्टिचैतन्य कहा जाता है, इसमें विराट् पुरुषका आविर्भाव[१], "ततो विराडजायत" इस मंत्रमें कथन कर चुके हैं इस समय इस मंत्रमें विराट् शरीर [ विराजरूप ] की उत्पत्तिविषयमें कुछ कहेंगे, अगले मंत्रोंमें उत्तररूप उसकी वर्णना कही है, यह वर्णना अतिविचित्र है, एक ओर तो विराट् पुरुषके अंग प्रत्यंग वर्णन करादिये हैं, दूसरी ओर उसी वर्णनासे सब जगत्की सृष्टि कथन करदी है, लोकशिक्षाके निमित्त वेदपुरुष स्वयंही प्रश्न करता और उत्तरदाता है, मंत्रके प्रथमार्धमें सामान्य प्रश्न और द्वितीयार्द्धमें विशेषरूपसे चार प्रश्न हैं इसमें प्रथमार्द्धका उत्तर १२।१३ वे मंत्रमें दिया है और चार प्रश्नोंका विशेषरूप उत्तर ११ मंत्रमें दिया है विराज पुरुष कितने प्रकारमें पूर्णहुआ यही जिज्ञासाका संकेत है विराट्पुरुष जीवन अर्थात् समष्टिचैतन्य पुरुष उसका हम सरीखे जीवगणोंकी समान वास्तविक लिङ्गशरीर और स्थूल शरीर नहीं हैं, देवताओंने मानसयागमें उसकी पशुत्व कल्पना की है विना अभिमानके पशुभाव नहीं होसकता, अभिमानके विना लिंगशरीर नहीं होता लिंगशरीरविना स्थूल शरीर नहीं होता, इससे विराट्को पशुत्वकल्पना करनेमें इन सबकी आवश्यकता है अर्थात् उसका अभिमान लिंगशरीर स्थूलशरीर सबही चाहिये, इस प्रकार मानस यागमें यजनके निमित्त कल्पना रूपकद्वारा कथन किया है, विराट्की कितने प्रकारसे पूर्णता हुई इसके मर्ममें पशुकल्पना करनेमें लिंगशरीर और स्थूलशरीरकी आवश्यकता है, इस कारण उसके अभिमानसम्पादनार्थ :किस २ वस्तुको लिंगशरीररूप और किस पदार्थकी स्थूलशरीररूपसे भावना की है देवताओंकी इस इस भावना वा कल्पनाके द्वारा उस उस उत्पन्न पदार्थके अधिष्ठात्री देवता वही वही वस्तुरूप होगये; देवताओंने

१ वेदमें प्रायशः आविर्भावस्थलमें उत्पत्ति और उत्पत्तिस्थलमें कल्पना शब्द आया है, इसका कुछ गूढ तात्पर्य हैं अर्थात् उत्पत्ति कदाचित् मायासे कल्पित सत्य नहीं इस निमित्त कल्पना कृप् धातुका प्रयोग दिया है; और आविर्भाव सत्यवस्तुका होता है यह जानो और इस निमित्त आविर्भाव स्थलमें उत्पत्तिका व्यवहार है इस प्रयोजनीय वार्ताको ध्यानमें रखना चाहिये ।

भावना की मन उसका चन्द्रमा हो बस मनका अधिष्ठात्री देवता चन्द्रमा हुआ, सूर्य चक्षु हो बस चक्षुका अधिष्ठात्री देवता सूर्यरूप हुआ वह सिद्धसंकल्प हैं इससे उसका संकल्प अमोघ और विचित्र है, इसीसे वह यही रूप हुआ, हमारे अन्तर्याग अर्थात् मानसपूजामें रूपकल्पना चाहैं जितनी हो चित्तकी शुद्धिमात्र होतेही फल अवश्य होगा, किन्तु उक्तरूप कल्पित पदार्थ कभी अधिष्ठातृदेवतारूपमें परिणत नहीं होते यही देवताओंकी और हमारी मानस पूजामें विभिन्नता है यह लिंगशरीरविषयक प्रश्न हुआ, स्थूल शरीरमें श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, जिह्वा, नासिका यह पांच ज्ञानेन्द्रिय, वाक्, हस्त, पाद, पायु, उपस्थ, यह पांच कर्मेन्द्रिय, यह दश और प्राण अपान समान उदान व्यान यह पांच प्राण, प्राणका स्थान हृदय, अपानका गुह्यमें, समानका नाभिदेशमें, उदानका कण्ठ-कूपमें, व्यानका स्थान समस्त शरीर अर्थात् त्वचाके समस्त निम्नभागमें है सम्पूर्ण इन्द्रियोंका अध्यक्ष मन सबकी करनेवाली बुद्धि इन १७ समष्टिको लिङ्गश कहते हैं सामान्य प्रश्नमें इसी १७ की जिज्ञासा थी अर्थात् श्रोत्र क्या है त्वक् क्या है विशेष प्रश्नमें स्थूल शरीरके चार प्रधान अंशमात्र ग्रहण किये हैं [ऋ०८।४।१७]"किं बाहू किमूरू" के स्थानमें"कौ बाहू का ऊरू"पाठ है ॥१०॥

कण्डिका ११-मंत्र १।

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः॥ ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्याᳬं शूद्रोऽअजायत ॥ ११ ॥**

ऋष्यादि-( १ ) ॐ ब्राह्मणोस्येत्यस्य विनियोगः पूर्ववत् ॥ ११ ॥

मन्त्रार्थ-( ब्राह्मणः ) ब्राह्मणत्वजातिविशिष्ट पुरुष ( अस्य ) इस प्रजापतिका ( मुखम् ) मुख (असीत्) हुआ, अर्थात् मुखसे उत्पन्न हुआ (राजन्यः)क्षत्रियत्वजातिविशिष्ट पुरुष ( बाहू कृतः ) बाहुरूपसे निष्पादित हुआ अर्थात् भुजाओंसे प्रगट हुआ, (अस्य)इसकी (यत्)जो(ऊरू)जंघा हैं (तत्)वह(वैश्यः)वैश्य हुआ (पद्भ्याम्) दोनो चरणोंसे (शूद्रः) शूद्रजातिविशिष्ट पुरुष(अजायत)उत्पन्न हुआ मुखादिसे ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति कृ० यजुः सप्तम काण्डमें लिखी है "स मुखतस्त्रिवृतं निरमिमीत" तथा "तिसृभिरस्तुवत ब्रह्मासृज्यत"[ १४ । २८ यजु० ] इस प्रकार स्पष्ट लिखी है इसीसे सायणाचार्य और महीधरने इसीप्रकार अर्थ किया है ॥ ११ ॥

विस्तार-यह पहले कथन कर चुके हैं कि पुरुषसूक्तमें अद्भुत रूपसे रचनाकी गई है एक ओर तो पुरुषमेध यज्ञ है दूसरी ओर सृष्टिका वर्णन है इस कारण

दोनों विधान इसमें प्रत्यक्षरूपसे लक्षित होते हैं "ब्रह्मणे ब्राह्मणं" ३० । ५ मंत्रसे अन्तपर्यन्त सम्पूर्ण जातियोंका प्रायः वर्णन किया गया है और पुरुषमेधमें प्रायः सब जातिके पुरुष बैठते हैं इनका विराट् रूपसे पूजन होता है प्रजापतिके अंगोंकी कल्पना होती है अर्थात् ब्राह्मण उसके मुखरूप क्षत्रिय उसके भुजारूप वैश्य उसके ऊरुरूप और शूद्र उसके चरणरूप हैं, वा ब्राह्मण मुखके अधिष्ठातृ, क्षत्रिय भुजाके अधिष्ठातृ, वैश्य ऊरुयुगलके अधिष्ठातृ देवता हुए शूद्र चरणोंके अर्थात् देवगणने मानसयागमें निर्गुण पुरुषरूप भित्तिसे विराट् पुरुषरूप चित्र दर्शन करके ब्राह्मणादि चार वर्णोंका चार अंगोंसे प्रादुर्भाव देखकर उनका वर्णरूपसे विस्तार किया, लिङ्गशरीर हिरण्यगर्भरूप है सो पूर्व कहचुके हैं इस मंत्रमें चार वर्णद्वारा विराट्की स्थूल मूर्ति कथन की है, ब्राह्मणोंकी सृष्टि ब्रह्मतेजयुक्त हुई है तेजको अग्नि भी कहते हैं इस कारण ब्राह्मण और अग्नि दोनोंकी सृष्टि मुखसे ही हैं यथा [ मुखादग्निरजायत ] मुखसे अग्नि उत्पन्न हुई, यह अगले मंत्रमें कहा है, क्षत्रियत्व तेज भुजास्वरूप है इससे उससे क्षत्रिय हुआ, इसी प्रकार व्यवसाय और सेवकत्व उसके ऊरु और चरणोंमें स्थित होनेसे उससे शेष दो वर्ण हुए इस प्रकारसे पुरुषमेधमें सृष्टिरचनापक्षमें यह विचार करना चाहिये कि ब्राह्मणादि चारों वर्ण उससे प्रगट हुएहैं, और यह कर्मपरत्वहै वा जन्मसे सब विचार करनेसे जाना जाता है कि, जिसप्रकार पूर्वजन्मके कर्मानुष्ठानसे ब्रह्माजीने महर्षियोंको उत्पन्न किया, इसी प्रकार प्रलयसे पूर्वमें जिनके पूर्वोपार्जित कर्म ब्राह्मण होनेके थे वह ब्राह्मण, जिनके क्षत्रिय होनेके थे वे क्षत्रिय, इत्यादि हुए, इस स्थलको विचारनेसे देखा जाताहै कि प्रथम ब्राह्मणादिकी उत्पत्ति जातिपरत्व ही विदित होतीहै यदि कर्मपरत्व होतीहै तो उससे ब्राह्मणत्व क्षत्रियत्व वैश्यत्व शूद्रत्व हुआ इस प्रकार वेद लिखता, परन्तु वैसा न कहकर स्वच्छ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र चारोंकी उत्पत्ति लिखी है, यदि कहोकि इसमें पंचमी विभक्ति नहीं है केवल 'पद्भ्यां' इसमें ही पंचमी विभक्ति दीखतीहै, तो इसका उत्तर यह है कि पुरुषमेधमें प्रजापतिके अंगोंकी कल्पनासे प्रथमा विभक्तिका निर्देश किया है और सृष्टिरचना ब्राह्मणादि उसीसे प्रगट हुए हैं इस अर्थके स्पष्ट दिखानेके निमित्त चौथे पदमें पंचमी विभक्ति लिखी है, यदि कहोकि तीनवर्णमें तो पंचमी नहीं है केवल चतुर्थही वर्णमें है तो हम शूद्रकी ही उत्पत्ति चरणोंसे मानेंगे औरोंकी नहीं तब यह विचारना चाहिये कि इस स्थलमें प्रायः समस्त जगत्की रचना कीगई है चन्द्र सूर्य तारा आरण्य वनके पशु भूमि अन्तरिक्षआदि और जो जिस अंगसे हुए वहभी प्रायः प्रतिपादन किया है, तब यदि तीन वर्णकी कल्पनामात्र मानोगे तो यह तीन वर्ण कहांसे

आगये, यदि स्वतः होगये तौ ईश्वरकी ईश्वरतामें भेद पडता है, और चारों वर्णोंका ईश्वरद्वारा प्रगट होना यजु० १४ अ० के २८ । २९ । ३० मंत्रोंमें चारों वर्णकी रचना कह चुके हैं,अब यह इस मंत्रमें स्पष्ट करते हैं कि कौन किस अंगसे प्रगट हुआ है, फिर कृष्ण यजुके सातमें कांडमें स्पष्ट ब्राह्मणादिकी उत्पत्ति विषयमें पञ्चमी विभक्ति पडी है, इस कारण यह इन्ही अंगोंसे सिद्ध संकल्परूपसे प्रगट हुए, यदि पीछे कर्मोंसे ब्राह्मणादि हुए, तौ केवल ऐसाही प्रयोग होता कि उससे मनुष्य जाति हुई परन्तु ऐसा न कहकर चार नाम ग्रहण करनेसे इसमें वर्णाश्रमधर्मकाभी आशय सम्मिलित किया दीखता है, इस कारण संस्कारयुक्त ब्राह्मणादि जाति उससे प्रगट हुई इससे यह चारों वर्ण जातिवाचक हैं कर्मवाचक नहीं हैं, अब इसपर दूसरे शास्त्रकेभी प्रमाण लिखते हैं जिससे स्पष्ट होता है कि यह जातिपरत्व है और उसके अंगोंसे उत्पन्न हुए हैं "लोकानां तु विवृद्ध्यर्थं मुखबाहूरुपादतः। ब्राह्मणं क्षत्रियं वैश्यं शूद्रं च निरवर्तयत्" [ मनु० अ० १ श्लो० ३१ ] लोकोंकी वृद्धिके निमित्त मुख बाहु ऊरु चरणोंसे उसने चारों वर्णोंकी रचना की यहां सबका एक समास करके पञ्चमी विभक्ति सबके साथमें निरूपण की है, जब कि यहां सृष्टिरचनामें पंचमी विभक्ति है तब क्यों न मंत्रका आशय यथायोग्य माना जाय फिर मनुजी लिखते हैं "वैदिकैः कर्मभिः पुण्यैर्निषेकादिर्द्विजन्मनाम् । कार्यः शरीरसंस्कारः पावनः प्रेत्य चेह च ॥ २६ ॥ नामधेयं दशम्यां तु द्वादश्यां वास्य कारयेत् । पुण्ये तिथौ मुहूर्ते वा नक्षत्रे वा गुणान्विते ॥ ३० ॥ शर्मवद्ब्राह्मणस्य स्याद्राज्ञो रक्षासमन्वितम् । वैश्यस्य पुष्टिसंयुक्तं शूद्रस्य प्रेष्यसंयुतम् ॥ ३२ ॥" [ अ० २ । ] "शर्म ब्राह्मणस्य । वर्म क्षत्रियस्य । गुप्तेति वैश्यस्य" [ आश्वलायन० ] पवित्र वैदिककर्मोंसे ब्राह्मणादि तीनों वर्णोंका संस्कार करना यह विधि पवित्र पापनाशक और दोनों लोकमें पवित्रताका हेतु है. ब्राह्मणादि वर्णोंका नामकरण दसवें वा बारहवें दिन अच्छी तिथि-मुहूर्त नक्षत्रमें करना चाहिये ब्राह्मणका शर्मयुक्त क्षत्रियका रक्षा ( वर्म ) युक्त वैश्यका पुष्टि ( गुप्त ) युक्त और शूद्रका दासत्व विशिष्ट नाम रखना चाहिये । यही आश्वलायनमें लिखा है अब विचारनेकी बात है यदि ब्राह्मणादि वर्ण कर्मपरत्व हों तो उनका संस्कार जन्मसे न होना चाहिये न ब्राह्मणत्वगुणविशिष्ट नाम रखना चाहिये क्योंकि अभी तो यह विदितही नहीं कि वह किस वर्णमें प्रविष्ट हो यदि शूद्रकेसे कर्म किये तो संस्कारही नष्ट होजायगा इससे पहले ब्राह्मण जातिही है पीछे उसके संस्कार होते हैं पश्चात् कर्मोंका उपदेश होताहै आगे "अष्टमे वर्षे ब्राह्मणमुपनयीत गर्भाष्टमे वा । एकादशे क्षत्रियम् द्वादशे वैश्यम्"

[ आश्वला० ] "गर्भाष्टमेब्दे कुर्वीत ब्राह्मणस्योपनायनम् । गर्भादेकादशे राज्ञो गर्भात्तु द्वादशे विशः" [मनु०]२।३६ आठवें वर्षमें ब्राह्मणका ग्यारहवेंमें क्षत्रियका बारहवेंमें वैश्यका यज्ञोपवीत करै. यहां भी यही निर्णय हैं कि यह सब कर्म जातिपरत्वही निर्णीत हुए हैं. "वसन्ते ब्राह्मणमुपनयीत ग्रीष्मे राजन्यं शरदि वैश्यम्" [ शतपथ० ] वसन्तमें ब्राह्मण ग्रीष्ममें क्षत्रिय शरदमें वैश्यका यज्ञोपवीत करै. यहांतक भी जातिपरत्वही संस्कार हुए हैं आगे मनुजीने तीनों वर्णकी मुञ्ज मेखलाभी पृथक् २ ही प्रतिपादन की है.

"अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा ।
दानं प्रतिग्रहं चैव ब्राह्मणानामकल्पयत् ॥" मनु अ० ॥ १ ॥ ८८
"शमो दमस्तपः शौचं क्षान्तिरार्जवमेव च ।
ज्ञानं विज्ञानमास्तिक्यं ब्रह्मकर्म स्वभावजम् ॥"गीता॥२॥अ०१८।४२
"प्रजानां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च ।
विषयेष्वप्रसक्तिश्च क्षत्रियस्य समासतः ॥" मनु ॥ ३ ॥ अ० १।८९
"शौर्यं तेजो धृतिर्दाक्ष्यं युद्धे चाप्यपलायनम् ।
दानमीश्वरभावश्च क्षात्रकर्म स्वभावजम् ॥"गी० ॥४॥अ० १८ । ४३
"पशूनां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च ।
वणिक्पथं कुसीदं च वैश्यस्य कृषिमेव च ॥"मनु॥५॥अ० । १ । ९०
"कृषिगोरक्षवाणिज्यं वैश्यकर्म स्वभावजम् ॥"गी०॥६॥अ०१८।४४
"एकमेव हि शूद्रस्य प्रभुः कर्म समादिशत् ।
एतेषामेव वर्णानां शुश्रूषामनसूयया ॥" मनु ॥ ७ ॥ अ० १ । ९१
"परिचर्यात्मकं कर्म शूद्रस्यापि स्वभावजम्॥"गी०॥८॥अ०१८।४४

वेद पढना पढाना यज्ञ करना कराना दान लेना देना यह कर्म ब्राह्मणके निमित्त प्रभुने कल्पना किया ॥ १ ॥ गीतामें शान्ति, दम, तप, शौच, क्षान्ति, सीधापन, ज्ञान, आस्तिकता, यह ब्राह्मणका स्वाभाविक कर्म है॥ २ ॥ प्रजाकी रक्षा, दान, वेदपाठ, विषयोंमें अनासक्ति यह कर्म संक्षेपसे क्षत्रियोंके निमित्त है ॥ ३ ॥ शूरता तेज धैर्य युद्धसे न भागना दान करना ईश्वरभाव यह क्षत्रियोंका स्वाभाविक कर्म है ॥ ४ ॥ पशुओंका रक्षण दान वेदपढना व्यापार व्याजलेना और कृषिकर्म वैश्योंके निमित्त कल्पना किया है ॥५॥ कृषि, गोरक्षा, वाणिज्य करना यह वैश्यका स्वाभाविक कर्म है ॥ ६ ॥ इन तीनों वर्णोंकी असूयारहित सेवा करना शूद्रका कर्म है ॥ ७ ॥ परिचर्या शूद्रमें स्वाभाविक होती है ॥ ८ ॥ अब विचारनेकी बात है मनुजीने यह कर्म ब्राह्मणके वास्ते निरूपण किये. यह नहीं लिखा कि इन कर्मोंसे ब्राह्मण होता है. इससे सिद्ध है कि यह चारों वर्ण जातिपरत्वही हैं.

जब कि तीनो वर्ण वेद पढे होतेथे तिसपरभी पढाना ब्राह्मणहीको कहा इससेभी ब्राह्मणमें विशेषता जातिसे प्रतिपादन की है जो तप और विद्याहीन हो उसके आचरण ब्राह्मणकेसे नहीं हैं तमसे उसका स्वभाव आच्छादित होगयाहै परन्तु जातिसे वह ब्राह्मण होता है यह महाभाष्यमेंभी कहा है यथा—

"तपः श्रुत च योनिश्च ह्येतद्ब्राह्मणकारकम् ।
तपःश्रुताभ्यां यो हीनो जातिब्राह्मण एव सः ॥"

तप, ब्रह्मचर्य, शास्त्र और योनि यह ब्राह्मणका कारक है, जो तप और शास्त्रसे हीन है वह जातिसे ब्राह्मण है इससे स्पष्ट है कि जातिसे ब्राह्मण रहता है, यदि योनिसे ब्राह्मण न हो और तप ब्रह्मचर्य तथा शास्त्रयुक्त हो तौ वह ब्राह्मण नहीं होसक्ता, तौ जिसके होनेसे जो रहै, और जिसके नहीं होनेसे जो न रहै वही उसका मुख्य लक्षण है और जो कहते हैं "ब्रह्मणा पूर्वसृष्टं हि कर्मणा वर्णतां गताः" इसका यही आशय है कि ब्रह्माद्वारा सर्वजगत्की उत्पत्ति है इससे सब जगत् ब्रह्ममय कहाता है; और ब्राह्मणादिका जन्म पूर्वजन्मके कर्मानुसार हुआ है जिसका जिस योनिमें कर्मवश जन्म है उस दशामें वह बदल नहीं सकता, गेहूं जैसे चना नहीं होसकता चाहै घुन गया हो, इसीप्रकार ब्राह्मण शूद्र नहीं होसकता चाहै वेपढा हो मनुजी स्पष्ट [ अ० १० श्लो० ७३ ] में कहते हैं ॥

"अनार्यमार्यकर्माणमार्यश्चानार्यकर्मिणम् ।
संप्रधार्याब्रवीद्धाता न समो नासमाविति ॥" मनुः ॥

शूद्र द्विजातिके कर्म करके भी इस जन्ममें द्विजाति नहीं होसकता, और द्विजाति शूद्रकेसे कर्म करकेभी शूद्र नहीं होता, परन्तु मानसे ब्राह्मणोंमें अधः होजाता है अधिक विस्तार करनेसे बढाजाता है विशेष जिसे देखना हो हमारे निर्मित किये दयानन्दतिमिरभास्करके चौथे समुल्लास वर्णव्यवस्थाप्रकरणमें देखलो जिससे जो जन्मताहै वही उसका अधिष्ठातृ देवता है जैसे ब्रह्मसे आकाश हुआ तो इसके अधिष्ठात्रीदेवता ब्रह्म हैं, और ब्रह्ममेंही वह अवस्थान करताहै. इसीप्रकार अग्नि वायु आदिको जानिये "वायोरग्निः" वायुसे अग्नि हुई उसकी अधिष्ठात्री देवता वायु है इसीसे अग्निको वायुसखा कहाहै, इसीप्रकार औरभी जानो कर्मदेवता संचित और प्रारब्ध इन दो भेदसे मुख्य हैं पूर्वजन्मार्जित कर्मफलसे जिस शरीरकी गठन हुई है, वह शरीरके सहजन्मा होकर मरणसमयतक शरीरके साथ रहते हैं, इन्हीं अधिष्ठातृ कर्मको संचित देवता कहते हैं जीवकी ग्यारह इन्द्रियोंके अधिष्ठातृ यह संचित देवता हैं और जो शरीरपरिग्रह उपरान्त वेदादिसंस्कार श्रेष्ठकर्म उसमें अवस्थान करते हैं, वह प्रारब्धद्वारा प्राप्त होते हैं, जैसे कोई महामूर्ख दैवात् विद्वान् होजाय और निर्धन धनी हो जाय इसीप्रकार पुरातन कर्मसे जिसका शरीर

ब्राह्मणके वीर्यसे गढन हुआ है वह उसका गढन मरणपर्यन्त रहेगा, इसका वेदादि-संस्कार और कर्म विशेष आगन्तुक है, मनुष्य अपने कर्मसे अलंकृत होजाता है, जो होता है, वह उसका तिरोभाव नहीं होता, मनुष्यके अधिष्ठातृ इन्द्रियोंके देवतामें जो जागृत होता है वह उसमें विशेष लक्षित होता है, जैसे जिसका इन्द्र देवता जागृत हो वह बडा दाता होता है, जो उदार मन सुन्दररूप हो उसका चन्द्र देवता जागृत है, जिसमें कुकर्म दीखैं उसका पाप देवता जागृत है, और जो वेदशास्त्रसम्पन्न शौचाचारपरायण धर्मयुक्त वेदपाठनिरत हो उसका ब्रह्मण्यदेव जागृत है यह जान्ना चाहिये, परन्तु जो जिस योनिसे प्रगट है वह परिवर्तन नहीं होसक्ता इससे ब्राह्मणादि जाति है यह सिद्ध है अलमतिविस्तरेण [ ऋ० ८। ४। १७ ] ॥ ११ ॥

कण्डिका १२-मंत्र १।

**चन्द्रमा मन॑सो जा॒तश्चक्षोः॒ सूर्यो॑ऽअजायत ॥ श्रोत्रा॑द्वा॒युश्च॑ प्रा॒णश्च॒ मुखा॑द॒ग्निर॑जायत ॥ १२ ॥**

ऋष्यादि-(१) ॐ चन्द्रमा इत्यस्य नारायण ऋ० । आर्ष्यनुष्टुप्छन्दः । पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ १२ ॥

मन्त्रार्थ-जैसे गौआदि ब्राह्मणादि उससे उत्पन्न हुए हैं इसीप्रकार उसके ( मनसः ) मनसे ( चन्द्रमाः ) चन्द्रमा ( जातः ) प्रगट हुआहै ( चक्षोः ) चक्षुओंसे ( सूर्यः ) सूर्य ( अजायत ) प्रगट हुआहै ( श्रोत्रात् ) श्रोत्रसे ( वायुः ) वायु ( च ) और ( प्राणः ) प्राण प्रगट हुए ( च ) और ( मुखात् ) मुखसे ( अग्निः ) अग्नि ( अजायत ) प्रगट हुई ॥ १२ ॥

विशेष-यह जो अग्नि वायु सूर्य चन्द्रमा लक्षित होतेहैं इनमें चेतनता है वा नहीं इसका विचार इसप्रकार जान्ना कि इनमें अधिष्ठित होकर विराट्का अंश शक्ति ) चेतन वस्तु है, जिसको चन्द्र कहते हैं वह चन्द्र देवताके रहनेका एक प्रधान गोलक है, इसीप्रकार दृश्यमान सूर्य अग्निभी सूर्य और अग्नि देवताके रहनेके प्रधान स्थान है, इसीप्रकार सब देवताओंमें जानलेना, इन सम्पूर्ण देवताओंके प्रधानस्थान एक २ गोलक होकरभी इनके सम्पूर्ण अंश अपने २ कारणस्थानमें अधिष्ठातृ देवता होकर अवस्थान करते हैं जिसप्रकार जल प्रधान स्थान समुद्र होकरभी उसके किंचित् २ अंश सब जीवोंमें हैं, इसीप्रकार विराट्के मनसे समष्टि चंद्र हुआ उसके कुछ२अंश कारणस्थान मनमें स्थित हो अधिष्ठातृ देवतारूपसे अवस्थान करते हैं. अधिष्ठातृ देवता ही अधिष्ठानका चालक होता है। इसी प्रकार

सूर्यकाभी प्रधानस्थान यह दृश्यमान सूर्यलोक वा सूर्यगोलक होकर भी उसके किंचित् अंश हमारे चक्षुमें आकर अधिष्ठातृदेवतारूप होकर रहतेहैं जिससे हम देखतेहैं अन्यका अधिष्ठातृ देवता विद्यारूपहै इसी प्रकार अग्नि देवताका प्रधान स्थान अन्तरिक्षद्यु और जठर यह तीन हैं तो भी अपने किंचित् अंशसे अपने कारणस्थान ( हमारे मुखमें अवस्थित वागिन्द्रिय) में स्थित होकर अधिष्ठातृदेवता होकर अवस्थान करते हैं, इसी प्रकार सम्पूर्ण देवताओंमें जानना. मंत्रब्राह्मणमें जहां "मृदब्रवीत्" "आपोऽब्रुवन्" ऐसा आताहै वा "ते हेमे प्राणा अहं श्रेयसे विवदमाना ब्रह्म जग्मुः" [ कौषीतकी० ] वे प्राणादिक अपनी श्रेष्ठता सम्पादन करते प्रजापतिके समीप जाकर कहनेलगे ऐसे स्थलोंमें यही जानना कि यह जडके सम्बोधन नहीं, किन्तु उनके अधिष्ठातृदेवता हैं, सो प्रारंभमेंभी कहचुके हैं [ ऋ० ८ । ४ । १७ ] में पिछला आधा "मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत" ऐसा है ॥ १२ ॥

कण्डिका १३–मंत्र १।

## नाभ्याऽआसीदन्तरिक्षꣳशीर्ष्णो द्यौः समवर्त्तत ॥ पद्भ्याम्भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोकाँ२ऽअकल्पयन् १३

ऋष्यादि–( १ ) ॐ नाभ्या इत्यस्य विनियोगः पूर्ववत् ॥ १३ ॥

मन्त्रार्थ–( नाभ्याः ) नाभिसे ( अन्तरिक्षम् ) अन्तरिक्ष ( आसीत् ) हुआ ( शीर्ष्णः ) शिरसे ( द्यौः ) स्वर्ग ( समवर्तत ) प्रगटहुआ ( पद्भ्याम् ) चरणोंसे ( भूमिः ) पृथ्वी ( श्रोत्रात् ) श्रोत्रसे ( दिशः ) सम्पूर्ण दिशा उत्पन्न हुई (तथा ) उसीप्रकार ( लोकान् ) भूरादि लोकोंको ( अकल्पयन् ) पूर्वोक्त कल्पना करते हुए वा विराट्के देहसे कल्पना करतेहुए ॥ १३ ॥

विशेष- अन्तरिक्ष देवताका प्रधान द्वार अन्तरिक्ष लोक है तो भी उसका किंचित् अंश हम जीवगणोंके नाभिस्थानमें रहकर शरीरगोलकका केन्द्ररूप हुआ है, मस्तक द्युलोक इसके कहनेसे प्रकाशात्मक देवताका बोध जानना, मस्तिष्कमें वह प्रकाशात्मक देवता होकर अवस्थान करते हैं यह देवता यदि क्षणमात्रको भी तिरोधान होजाय तो शरीरमें स्थित रक्तकणिका और धमनी सब अचल होने और रुधिरके जमजानेसे तत्काल जीवन मूर्छा और अन्धकारसे व्याप्त होजाय यदि यह द्युदेवता पुनर्वार आगमन न करै तो फिर जीवन नहीं होता मृत्यु होजातीहै, योगीजन चक्षु मूंदकर भ्रूमध्यमें इसी किरणका दर्शन करते हैं, वह किरण इस दिवदेव देवताके मस्तिष्कसे आई प्रकाश-

मात्र है जिनके मस्तकसे यह क्षण क्षणमें आविर्भाव और तिरोभाव होती है वह पुरुष अस्थिरमति और सम्पूर्ण कार्यमें भ्रान्त होताहै, उन्माद इसकाही प्रधान कारण है । यह मस्तकका अधिष्ठातृ देवता है, प्रगट और तिरोहित होताहै । चरणोंसे भूमि हुई भूमिको आधारशक्ति जान्ना, आधारशक्ति और भूमि एकही बात है भूमि देवता अपने कारण पाद युगलमें किंचित् अवस्थित हुई हैं इसीसे दोनों चरणोंमें सब शरीरोंके वहन करनेकी सामर्थ्य है, यदि भूमिदेवता चरणोंसे क्षण कालकोभी तिरोहित होवें तो यह शरीर गिरजाय अतिशैशव और अतिवार्धक्य यह इन दो पादमें गूढ भावसे अवस्थान करतेहैं श्रोत्रसे १० दिशा हुई दिग्देवता अपने कारण श्रोत्रइन्द्रियमें कुछ अंशसे स्थित होकर अधिष्ठातृदेवतारूपसे विराजते हैं हम देखते हैं किसी दिशामें हम अपने करण स्थापन करें सब ओर सुनेंगे इसका कारण क्या ? यह सब दिशाओंमें व्यापी दिग्देवताका अधिष्ठानमात्रही इसका कारण है [ ऋ० ८ । ४ । १७ ] ॥ १३ ॥

कण्डिका १४-मन्त्र १ ।

# यत्पुरु॑षेण ह॒विषा॑ दे॒वा य॒ज्ञमत॑न्वत । व॒स॒न्तो॑ऽस्यासी॒दाज्यं॑ ग्री॒ष्म इ॒ध्मः श॒रद्ध॒विः ॥ १४ ॥

ऋष्यादि-( १ ) ॐ यत्पुरुषेणेत्यस्य नारायण ऋषिः । निच्यृदार्ष्यनुष्टुप्छं० । यज्ञो देवता । वि० पू० ॥ १४ ॥

मन्त्रार्थ-( यत् ) जिस समय पूर्वोक्त क्रमसे देवशरीरोंके होनेपर ( देवाः ) देवताओंने उत्तर सृष्टिके सिद्ध करनेके निमित्त वाह्यद्रव्यके उत्पन्न न होनेके कारण पुरुषस्वरूपकोही मनसे हविद्वारा संकल्पकर ( पुरुषेण ) उस पुरुषरूप ( हविषा ) हविद्वारा ( यज्ञम् ) मानस यज्ञको ( अतन्वत ) विस्तारकिया ( वसन्तः ) उस समय वसन्तऋतु ( अस्य ) इस यज्ञकी ( आज्यम् ) घृतरूप कल्पना ( आसीत् ) हुई ( ग्रीष्मः ) ग्रीष्मऋतु ( इध्मः ) समिध और ( शरत् ) शरदृऋतु ( हविः ) हवि ( आसीत् ) हुई । प्रथम पुरुषकी हवि सामान्यरूपसे संकल्प करके फिर वसन्तादिका आज्य विशेषरूपसे कल्पना कियाहै यजुमें कण्डिकाव्यत्यय है ऋक्में इसके उपरान्त. तं यज्ञम् ९ फिर तस्माद्यज्ञात् ६ फिर सप्तास्यासन् हैं॥ १४॥

विस्तार-देवगणसे यहां साध्यगण और ऋषियोंका अर्थ जान्ना। तैत्तिरीयके सप्तम प्रपाठकमें है "बर्हिषा वै प्रजापतिः प्रजा असृजत" इत्यादि अर्थात् देवताओंने जिस समय प्रजापतिको हविरूप कल्पना किया उन्होंने उसी समय सिद्ध संकल्पसे कहा वा इच्छा की कि मैं इस समय देवगणोंके मानसयागका हविस्वरूप हूं इस कारण विविध प्रजावान् होऊं उस समय तत्क्षण प्रजापतिने सब प्रजाकी

सृष्टि की इस प्रकार देवगणके मानसयज्ञमें इस यज्ञपुरुषसे सब प्रजाकी सृष्टि हुई है देवगण साध्यगण मंत्रद्रष्टा ऋषिगण हुए जिनकी सृष्टि पीछे कहचुके हैं यज्ञके विना सृष्टि नहीं इस कारण यज्ञके निमित्त सब जगत्की सृष्टि हुई है ब्रह्मसे ब्रह्माण्ड और उसके अभिमानी विराट् पुरुषने प्रगट होकर अपना शरीर कम्पित किया और उससे उसी समय सिद्ध देवगण तथा ब्रह्माके साथ मुक्त होनेवाले ऋषिगण प्रगट हुए "स तपस्तप्त्वा शरीरमधूनुत तस्य यन्मांसमासीत् ततोऽरुणाः केतवो वातरशना ऋषय उदतिष्ठन् ये नखाः ते वैखानसाः ये वालाः ते वालखिल्या यो रसः सोऽपाम् ( कूर्मंभूत ) अन्तरतः कूर्मं भूतं सर्पन्तं तमब्रवीत्" इत्यादि [ तैत्तिरीयारण्यक प्र० १ । अनु० २३ ] अर्थात् प्रजापति सृष्टि करनेके निमित्त रचनायोग्य सब वस्तु इस प्रकारसे होगी ऐसा स्थिर करकै अपने शरीरको कंपित करतेहुए उसी क्षण मांससे अरुणकेतु और वातरशननामक ऋषिगण प्रकाशित हुए नखसे वैखानसनामक ऋषिगण प्रगट हुए वालसे वालखिल्य ऋषिगण प्रगट हुए, तिनके शरीरकी रस धातुसे कूर्म ( कच्छपशरीर पुरुष ) प्रादुर्भूत होकर उसी समय उस ( कूर्मपुरुष ) ने उसी एकार्णव जलसमूहके मध्यमें प्रविष्ट होकर विचरण किया, विधाता उसको विचरता देखकर कहनेलगे इत्यादि देवताओंके पास इस यज्ञ करनेकी कोई सामग्री न थी इस कारण उन्होंने मानसयज्ञ वा अन्तर्यागका विस्तार किया, यह जान्ना चाहिये। इसीसे वाह्य पूजासे मानस पूजाको प्रधान कहा है, मानसपूजाके विना पूजाकी विधि सिद्ध नहीं होती जाबाल उपनिषद्में तीर्थवासमें यही लिखा है वाह्यमें जितने तीर्थ देखेजाते हैं यह अन्तरके तीर्थ देखकरही निर्मित हुए हैं अन्तरकाशीमें जिसकी मृत्यु हो उसको वाह्य वाराणसीकी अपेक्षा नहीं है वाह्य तीर्थोंका सेवन अन्तर तीर्थकी सहायता प्रकाशताके निमित्त हैं वाह्य तीर्थोंमें रहकर ऋषियोंने अन्तर तीर्थकी पुष्टि की है। देवताओंने ऋतुओंको यज्ञकी एक २ वस्तु कल्पना किया है इसका आशय यह है वसन्त ऋतु घृतस्थानीय की हैं इसी कारण वसन्त ऋतु सदाही जीवोंको घृततुल्य आयुकी वृद्धि वा शरीरपोषण करती है। ग्रीष्म ऋतु काष्ठस्थानीय की है इसी कारण सदा इस ऋतुमें हमारा शरीर सूखे काष्ठकी समान नीरस होजाता है, शरद्ऋतुको पुरोडाशस्थानीय कियाहै अबभी यह ऋतु हमारा अपाच्य होकर रहतीहैं अर्थात् शरद ऋतुमें भोजनका शीघ्र पाक नहीं होता [ऋ०८।४।१७]१४॥

कण्डिका १५–मंत्र १।

**स॒प्तास्या॑सन्परि॒धय॒स्त्रिः स॒प्त स॒मिधः॑ कृ॒ताः ॥**
**दे॒वा यद्य॒ज्ञं त॑न्वा॒ना अब॑ध्न॒न्पुरु॑षं प॒शुम् ॥ १५ ॥**

ऋष्यादि-( १ ) ॐ सप्तास्येत्यस्य नारायण ऋषिः । अनुष्टुप्छंदः । यज्ञो देवता । वि० पू० ॥ १५ ॥

मन्त्रार्थ-( यत् ) जिस समय ( देवाः ) पूर्वोक्त देवताओंने अर्थात् प्रजापतिके प्राण इन्द्रियके अधिष्ठाताओंने ( यज्ञम् ) मानसयज्ञको ( तन्वानाः ) विस्तार करते हुए ( पुरुषम् ) विराट् पुरुषको ( पशुम् ) पशुरूपसे ( अवध्नन् ) भावित करके बांधा तब ( अस्य ) इस संकल्पित यज्ञकी ( सप्त ) सात गायत्रीआदि छन्द ( परिधयः ) परिधि ( आसन् ) हुई ऐष्टिक आहवनीयकी तीन उत्तरवेदीकी तीन आदित्य सातवीं परिधि हुई यह प्रतिनिधिरूप हैं, तथाच श्रुतिः "गुप्त्यै वा अभितः परिधयो भवन्त्यथैतत्सूर्यमेव पुरस्ताद्गोप्तारं करोति" इति "तत एते आदित्यसहिताः सप्त परिधयोत्र सप्त च्छन्दोरूपाः" ( त्रिःसप्त ) इक्कीस ( समिधः ) समिधा( कृताः ) की अर्थात् १२ महीने पांच ऋतु ३ लोक और यह आदित्य यह इस यज्ञमें काष्ठरूपसे भावित किये गये, अथवा सात क्षीरादि समुद्र यज्ञकी परिधि हुई कारण कि भरतखण्डमें यज्ञ होते हैं और गायत्रीआदि सात, अतिजगतीआदि सात और कृत्यादि सात यह इक्कीस छन्द इसके समिधारूप हुए ॥ १५ ॥

विस्तार-२४ अक्षरकी गायत्री । २८ का उष्णिक् । ३२ का अनुष्टुप् । ३६ का बृहती । ४० का पंक्ति । ४४ का त्रिष्टुप् । ४८ का जगती छन्द होता है । इनके तथा और सब छन्दोंके अधिष्ठातृ देवता होते हैं इनकीही मानस यज्ञमें परिधि कल्पना की है अङ्गुष्ठप्रमाण मोटी और प्रादेशमात्र लम्बी समिधा होतीहैं देवताओंने मानसयागमें मासऋतुआदिकी कल्पना की है इसका भाव यह है कि जा कोई जो कुछ वस्तु देताहै, वह नष्ट नहीं होती किन्तु अधिक होकर फिर दाताके निकट उपस्थित होतीहै, देवताओंने इसको प्रगट करदियाहै बारह मासको हवनकरनेसे अधिकमाससहित त्रयोदशमास लाभकिया पांचऋतु त्यागनेसे वसन्तऋतु छठी लब्ध हुई भुर्भुवः स्वः त्रिलोकी हवन करनेसे भूः भुवः स्वः महः जनः तपः सत्य यह सात लोक लाभकिये और इनसे श्रेष्ठ २ लाभहुए, त्रिलोकीसे ऊपरके सात लोक अतिश्रेष्ठ हैं हवनद्वाराही उनकी गति विदित हुई, इसी प्रकार एक आदित्यसे बारह लाभ हुए । मित्र, अर्यमा, भग, वरुण, अंश, धाता, विवस्वान्, आदित्य, इन्द्र, पूषा, त्वष्टा, सविता ऋ० २ मंडल २१ सूक्तका प्रथम मत्र नवम मण्डलका ११३ सूक्त १० मण्डलके १२ सूक्तमें ७ आदित्योंका वर्णन श० ११ । ६ । ३ । ८ । में १२ आदित्योंका वर्णन पूर्ण हुआ है । मानस यागसे बाह्य यज्ञोंकी प्रवृत्ति हुई है इससे विदित है प्रथम सब यज्ञ मनमेंही संकल्परूपसे उदित हुए थे, और वे सबही आध्यात्मिक हैं [ ऋ० ८ । ४ । १७ ] ॥ १५ ॥

कण्डिका १६–मंत्र १।

**यज्ञेनयज्ञमयजन्तदेवास्तानिधर्म्माणिप्रथमान्या सन् ॥ तेहनाकम्महिमानः सचन्तयत्रपूर्वेसाध्याः सन्तिदेवाः ॥ १६ ॥ [ १६ ]**

ऋष्यादि–( १ ) ॐ यज्ञेनेत्यस्य नारायण ऋषिः। ब्राह्म्युष्णिक्छं०। यज्ञो देवता। वि० पू० ॥ १६ ॥

मन्त्रार्थ–( देवः ) सिद्धसंकल्प देवता ( यज्ञेन ) मानसयज्ञसे ( यज्ञम् ) यज्ञस्वरूप प्रजापतिको ( अयजन्त ) पूजन करते हुए ( तानि ) वे ( धर्म्माणि ) यज्ञपुरुषपूजनसम्बन्धी धर्म वा जगद्रूप विकारोंके धारण करनेवाले ( प्रथमानि ) मुख्य ( आसन् ) हुए अर्थात् उसके फलसे चिरन्तन धर्म प्रथम हुए। "यहांतक सृष्टिप्रतिपादक सूक्तभाग है। अगला उपासनारूप फलानुवादक भाग कहते हैं" ( यत्र ) जिस विराट् प्राप्तिरूप स्वर्गमें ( पूर्व्वे ) पुरातन ( साध्याः ) विराट् उपाधि-साधक देवता ( सन्ति ) स्थित रहते हैं उस ( नाकम् ) विराट् प्राप्तिरूप स्वर्गको ( ह ) ही ( ते ) वे ( महिमानः ) उपासक महात्मा ( सचन्ते ) प्राप्त होते हैं इससे सृष्टिका प्रवाह नित्य दिखाया " सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्" इति ॥ १६ ॥

**विस्तार**–मानसयागकर्ता देवता सिद्धसंकल्प होते हैं, विराट पुरुषसे जगतकी सृष्टि हुई है और सब प्रसिद्ध धर्म उनके साथही सृष्टि हुए हैं केवल सृष्ट हुए हैं यही बात नहीं किन्तु इसकी समान कोई भी दूसरा धर्म नहीं है इसी कारण वह प्रथम एक अद्वितीय हुए हैं, जगतकी सृष्टिके साथ २ वर्णधर्मसृष्टि हुई है, जो जगतको धारण करै उसको धर्म कहते हैं, इससे जगतके धारण करनेमें समर्थ पदार्थ जगतकी सृष्टिके संग २ होनेकी आवश्यकता है, अन्यथा सृष्टिलोप होनेकी संभावना होजाय, धर्म जगतको धारण करता है वेद यह कथा स्वयं कहता है, "धर्म्मो विश्वस्य जगतः प्रतिष्ठा लोके धर्मिष्ठं प्रजा उपसर्पन्ति, धर्मेण पापमपनुदति धर्मे सर्वं प्रतिष्ठितम्। तस्माद्धर्मं परमं वदन्ति" इति श्रुतेः, जगतकी जो प्रतिष्ठा अर्थात् आश्रय है उसको धर्म कहते हैं धर्मिष्ठही सर्व साधारणके उपजीवनस्वरूप हैं प्रजा धर्मात्माके निकट गमन करती है, धर्मसे पाप दूर होते हैं सब कुछ धर्ममें स्थापित हैं इससे धर्मको परम कहते हैं परम अर्थात् उत्कृष्ट कहते हैं तैत्तिरी० आ० प्र० १० इस सूक्तमें धर्मको प्रथम और तैत्तिरीय श्रुतिमें परम शब्द आया है इससे धर्मकी उत्कृष्टतामें सन्देह नहीं. धर्म क्या पदार्थ है यह तैत्तिरीयारण्यकके १०,

प्र० ६३ अनुवाकमें देखो उसमें सत्य, तप, दम, शम, दान, विधिपूर्वक सन्तानोत्पादन, गार्हपत्यादि तीन अग्नि, त्रयीविद्या, अग्निहोत्र, यज्ञ, मानसयाग, संन्यास, यह बारह धर्मके अवयव कथन कर इनका फल दिखाया है, अन्तरिक्षके अधिष्ठातृ देवता वायुने पूर्वजन्ममें सत्यधर्मका अनुष्ठान करके वायुका अधिष्ठातृत्व जगतका धारकत्व प्राप्त किया है, प्रकाशात्मक सूर्यके अधिष्ठातृ देवता आदित्यने तपके प्रभावसेही जगतका धारकत्व प्राप्त किया, इत्यादि इससे धर्मही जगतका धारण करनेवाला है.

पुरुषसूक्तकी पर्यालोचनापूर्वक जो देवगणकी समान मानसयाग करें; वह उपासनाके फलसे विराट् पुरुषकी सायुज्य सारूप्य सालोक्यरूपी मुक्तिलाभ करेंगे जो मानसयागकर सृष्टि करते हैं उनको मुक्ति विराट् उपासनासेही प्राप्त हुई है, इस कारण विराट् उपासना करना उचित है। यदि कहो प्रत्येक कल्पमें ब्रह्मलोकनिवासी मुक्त पुरुष कहांसे आता है, इस प्रकरणके निमित्त ऊपरही लिख चुके हैं, कि यह सृष्टिप्रवाह अनादिकालसे चलाआता है इससे विराट् उपासक मुक्त पुरुषोंका अभाव नहीं है विराट्उपासना सब अंगकी करनी इसका विस्तार छां० प्र० ५ खं० १२-२४ तक तथा ब्रह्मसूत्र अ० ३ पा०३ सू० ५७ पर शंकरभाष्य देखो [ ऋ० ८ । ४ । १७ ) ॥ १६ ॥

इति पुरुषसूक्तं सम्पूर्णम् ।

## अथोत्तरनारायणानुवाकः ।

कण्डिका १७-मंत्र १. अनु० २ ।

**अद्भ्यः सम्भृ॑तः पृथि॒व्यै रसा॑च्च वि॒श्वक॑र्म्मणः॒ सम॑वर्त्त॒ताग्रे॑ ॥ तस्य॒ त्वष्टा॑ वि॒दध॑द्रू॒पमे॑ति॒ तन्मर्त्य॑स्य दे॒वत्व॒माजा॒नमग्रे॑ ॥ १७ ॥**

ऋष्यादि-( १ ) ॐ अद्भ्य इत्यस्य नारायण ऋषिः । भुरिगार्षीत्रिष्टुप्छन्दः । आदित्यो देवता । सूर्योपस्थाने वि० ॥ १७ ॥

विधि-( १ ) पुरुषोंका प्रोक्षणकर और उनको विदा करके आत्मामें मंत्रसे अग्नि आरोपणकर १७-से २२ तक षट् कण्डिकात्मक उत्तर नारायणअनुवाकपाठपूर्वक सूर्यउपस्थान करके वनगमन करे " अद्भ्यः सम्भृत इत्युत्तरनारायणेनादित्यमुपस्थाय" इति [ श० १३ । ६ । २ । २० ] महीधर कहते हैं अग्नि आत्मामें ग्रहण करते समय मुख फैलाकर अग्निका ताप ग्रहणकरे ।

मन्त्रार्थ-( पृथिव्यै ) पृथिवीआदि सृष्टिके निमित्त अथवा पृथ्वीसे ( च ) और ( अद्भ्यः ) जलोंसे पृथ्वीके ग्रहण करनेसे पञ्चभूतका ग्रहण है अर्थात् पञ्चभूतसे जो रस ( सम्भृतः ) पुष्ट हुआ और ( विश्वकर्मणः ) जिसका विश्व कर्म है उस कालके ( रसात् ) प्रीतिका रस ( अग्रे ) सबसे प्रथम ( समवर्तत ) होता हुआ, पञ्चभूत और काल इन सबके प्रति कारण होनेसे पुरुषमेधयाजीके लिंगशरीरमें पांचभूत और काल तुष्ट होता है, उनके तुष्ट होनेसे कोई रस फल विशेष उत्तम जन्मका देनेवाला उत्पन्न हुआ ( तस्य ) उस रसको ( रूपम् ) रूप ( विदधत् ) धारण करता हुआ ( त्वष्टा ) आदित्य ( एति ) प्रतिदिन उदय करता है, ( अग्रे ) प्रथम ( मर्तस्य ) मनुष्यरूप उस पुरुषमेधयाजीके ( आजानम् ) सूर्यरूपसे मुख्य ( तत् ) उस ( देवत्वम् ) देवत्वको प्राप्त करता है दो प्रकारके देवता होते हैं कर्मदेव और आजानदेव कर्मसे देवत्वको प्राप्त हुए कर्मदेव सृष्टिकी आदिमें उत्पन्न आजानदेव होते हैं, कर्मदेवोंसे सौगुणा अधिक आनन्द आजान देवताओंको होता है "ये शतं कर्मदेवानामानन्दाः स एक आजानदेवानामानन्दः" इति श्रुतेः [ बृहदारण्यक अ० ४।३।३३ ] पुरुषमेधयाजी पूर्वकल्पमें आदित्यरूपको प्राप्त हुआ स्तुति किया है ॥ १७ ॥

विशेष-पृथिवीआदि सृष्टिके निमित्त उसके द्वारा जलसे रस हुआ, वही सब जगतका उपादानस्वरूप है, उससेही यह समस्त जगत् जो आगे वर्तमान था उसकी सृष्टि हुई, तब इस जगत्के रूपविधानार्थ त्वष्टाकी सृष्टि हुई उन्होंने इस मर्त्यभुवनमें कर्मदेवत्व प्रगट किया मुक्तपक्षमें पुरुषमेधयाजीके कर्मसे फलरूप रस प्रगट होता है वह कर्म फलका देनेवाला यह सूर्य है, वह पुरुष सूर्यमें गमन कर आदित्य रूपको प्राप्त होजाता है, और यही मुक्तिका मार्ग है, सो आगे प्रगट करते हैं ॥ १७ ॥

कण्डिका १८-मन्त्र १।

**वेदाहमेतम्पुरुषम्महान्तमादित्यवर्ण्णन्तमसः पुरस्तात् ॥ तमेवविदित्वातिमृत्युमेतिनान्यः पन्थाविद्यतेयनाय ॥ १८ ॥**

ऋष्यादि-( १ ) ॐ वेदाहमित्यस्य नारायण ऋषिः। निच्यृदार्षी त्रिष्टुप्छन्दः। पुरुषो देवता। वि० पू० ॥ १८ ॥

मन्त्रार्थ-( अहम् ) मैं ( एतम् ) इस ( महान्तम् ) सबसे उत्कृष्ट ( आदित्यवर्णम् ) आदित्यरूप और उपमा न होनेसे अपनीही समान ( तमसः ) अंधका-

रसे ( परस्तात् ) परे अन्धकाररूपी अविद्यासे दूर ( पुरुषम् ) पुरुषको ( वेद ) जान्ताहूं ( तम् ) उस ( एव ) ही आदित्यको ( विदित्वा ) जानकर ( मृत्युम् ) मृत्युको (अत्येति) आक्रमण करता है अर्थात् परब्रह्मको प्राप्त होता है (अयनाय) आश्रयके निमित्त ( अन्यः ) दूसरा ( पन्थाः ) मार्ग ( न ) नहीं ( विद्यते ) है सूर्यमण्डलके अन्तमें आत्मरूप पुरुषकोही जानकर मुक्ति होती है ॥ १८ ॥

विशेष-उस कारणरूप सबसे उत्कृष्ट जगदीश्वर आदित्यवर्ण विद्याप्रकाश परमेश्वरके ज्ञानसेही मनुष्यकी मुक्ति होती है यही देवयानमार्ग कहाता है इसके सिवाय मुक्तिका दूसरा मार्ग नहीं है इसीसे आत्मा तदाकार होता है उस समय जो ईश्वरकी महिमा है उसको वह जान्ता है ॥ १८ ॥

कण्डिका १९-मन्त्र १ ।

प्रजापतिश्चरतिगर्भेऽअन्तरजायमानोबहुधावि जायते ॥ तस्ययोनिम्परिपश्यन्तिधीरास्तस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानिविश्वा ॥ १९ ॥

ऋष्यादि-( १ ) ॐ प्रजापतिरित्यस्य नारायण ऋषिः । भुरिगार्षी त्रिष्टुप्छन्दः । पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ १९ ॥

मन्त्रार्थ-( प्रजापतिः ) सर्वात्मा प्रजापति अन्तर्हृदयमें स्थित हुआ, ( गर्भे ) प्रत्येक गर्भमें ( अन्तः ) मध्यमें ( चरति ) प्रविष्ट होता है (अजायमानः) उत्पन्न न होने और नित्य होकर भी ( बहुधा ) अनेक प्रकार कार्य कारणरूपसे ( विजायते ) उत्पन्न होता है अर्थात् मायाद्वारा प्रपञ्चरूपसे उत्पन्न होता है ( धीराः ) ब्रह्मके ज्ञाता ( तस्य ) उस प्रजापतिके ( योनिम् ) स्थान स्वरूपको (परिपश्यन्ति) देखते हैं 'अहं ब्रह्मास्मीति' इस प्रकार जान्ते हैं ( विश्वा ) सम्पूर्ण ( भुवनानि ) भूतसमूह प्राणी ( तस्मिन् ) उस ( ह ) ही कारणात्मा ब्रह्ममें ( तस्थुः ) स्थित हैं अर्थात् सम्पूर्ण जगत् तदात्मक है आशय यह कि सर्वत्र परमात्मा स्थित है वही सबमें व्याप्त होकर अजन्मा होकरभी अनेकरूप धारण करता है ॥ १९ ॥

कण्डिका २०-मंत्र १ ।

योदेवेभ्यऽआतपतियोदेवानाम्पुरोहितः ॥ पूर्वोयोदेवेभ्योजातोनमोरुचायब्राह्मये ॥ २० ॥

ऋष्यादि-(१) ॐ यो देवेभ्य आतपतीत्यस्य नारायण ऋषिः। आर्ष्यनुष्टुप्छं०। पुरुषो दे०। वि० पू०॥ २०॥

मंत्रार्थ-(यः) जो आदित्यरूप प्रजापति (देवेभ्यः) देवताओंके निमित्त (आतपति) सब ओरसे प्रकाशित होताहै (यः) जो (देवानाम्) देवताओंका (पुरोहितः) सब कार्यमें अग्रणी है वा प्रथम हितकर तथा पूज्य है (यः) जो (देवेभ्यः) सब देवताओंसे (पूर्वः) प्रथम प्रगट हुआ है उस (रुचाय) दीप्यमान (ब्राह्मये) ब्रह्मके अवयवरूपके निमित्त (नमः) नमस्कार है॥ २०॥

विशेष-जो सूर्यरूपसे सब देवताओंको तपाते जो अग्निरूपसे देवताओंके पुरोहित जो कारणजलसे सबसे पूर्व प्रगट हुए हैं उस ब्राह्मीकान्तिमान्के निमित्त नमस्कार है॥ २०॥

कण्डिका २१-मंत्र १।

रुचम्ब्राह्मञ्जनयन्तोदेवाऽअग्रेतदब्रुवन्॥
यस्त्वैवम्ब्राह्मणोविद्यात्तस्यदेवाऽअसुन्वशे २१॥

ऋष्यादि-(१) ॐ रुचमित्यस्य नारायण ऋषिः। आर्ष्यनुष्टुप्छन्दः। पुरुषो देवता। वि० पू०॥ २१॥

मन्त्रार्थ-(देवाः) दीप्तिमान् इन्द्रियोंके देवता (रुचम्) शोभन (ब्राह्मम्) ब्रह्मज्योतिरूप आदित्यको (जनयन्तः) प्रगट करतेहुए (अग्रे) प्रथम (तत्) वह वाणी (अब्रुवन्) बोलतेहुए हे आदित्य! (यः) जो (ब्राह्मणः) ब्राह्मण (त्वा) तुमको (एवम्) उक्तप्रकारसे प्रगट हुआ अजरामर (विद्यात्) जानै (तस्य) उस आदित्य उपासनावाले ब्राह्मणके (देवाः) देवता (वशे) वशमें (आसन्) होते हैं॥ २१॥

अथवा-अपने हृदयमें स्वप्रकाश ब्रह्मबोधको प्रगट करके देवत्वको प्राप्त हुए ऋषिगणोंने यही कहा, जो इस प्रकारसे ब्रह्मको विचार कर जान्ता है समस्त देवता उसके वशीभूत होजाते हैं, अर्थात् उसकी यथायोग्य उपासनासे हृदयमें प्रकाश प्रगट होता है, और जब ब्रह्म ज्योति प्रगट हुई तब उसका ब्रह्ममें अधिष्ठान होनेसे सब देवता उसके वशीभूत होजाते हैं॥ २१॥

कण्डिका २२-मंत्र १।

श्रीश्चतेलक्ष्मीश्चपत्न्यावहोरात्रेपार्श्वेनक्षत्राणि

रूपमश्विनौ व्यात्तम् ॥ इष्णन्निषाणामुम्मऽइषाणसर्वंलोकम्मऽइषाण ॥ २२ ॥ [ ६ ] ॥ २ ॥

इति श्रीशुक्लयजुःसंहितायामेकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

ऋष्यादि–( १ ) ॐ श्रीश्चत इत्यस्य नारायण ऋषिः । निच्यृदार्षी त्रिष्टुप्छं० । पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ २२ ॥

मन्त्रार्थ–हे स्वप्रकाशस्वरूप ( श्रीः ) लक्ष्मी जिसके द्वारा सम्पूर्ण जन आश्रयणीय होते हैं ( च ) और ( लक्ष्मीः ) जिसके द्वारा देखा जाता है सौन्दर्यरूप लक्ष्मी आपकी ( पत्न्यौ ) स्त्रीस्थानीय हैं ( च ) और ( अहोरात्रे ) दिनरात ( पार्श्वे ) पार्श्वस्थानीय हैं ( नक्षत्राणि ) आकाशमें स्थित नक्षत्र ( रूपम् ) आपका रूप हैं कारण कि तुम्हारे ही तेजसे: प्रकाशित हैं ( अश्विनौ ) द्यावा पृथिवी तुम्हारे ( व्यात्तम् ) मुखस्थानमें व्याप्त हैं "अश्विनौ द्यावापृथिव्यौ इमे हीद७ सर्वमश्नुवाताम्" इति श्रुतेः । ( इष्णन् ) कर्मफलकी इच्छा करते ( इषाण ) इच्छा करो ( अमुम् ) परलोककी ( मे ) मेरे निमित्त ( इषाण ) इच्छा करो अर्थात् मेरे निमित्त परलोक समीचीन हो ऐसी अमोघ इच्छा हो ( सर्वम् ) सब लोकात्मक मैं होजाऊं अर्थात् मुक्त होजाऊं ऐसी ( मे ) मेरे निमित्त ( इषाण ) इच्छा करो "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" इति सामश्रुतेः ॥ २२ ॥

सरलार्थ–मनुष्योंको इस प्रकार ब्रह्मबोधलाभ करना चाहिये कि श्री और लक्ष्मी शोभा वा कान्ति और सम्पत्ति यह तुम्हारी पत्नीरूप है दिन रात तुम्हारे दोनों पार्श्वचारी, तुम्हारे रूपसे नक्षत्र रूपवान् हैं, द्यावापृथ्वी तुम्हारे शरीरके रक्षकरूपसे सावधानतासे तुमको दृष्टिपूर्वक व्याप्तकरके स्थित हैं, यदि तुम इच्छा करो तो यह लोक तो तुम्हारी इच्छानुगत है सब लोकही तुम्हारी इच्छानुगत हैं मुझ उपासकको ब्रह्मप्राप्ति हो मैं सर्वत्र आपको अनुभव करूं यह आदित्यमें ब्रह्म-उपासना है ॥ २२ ॥ इति पुरुषमेधः ।

इति श्रीमाध्यंदिनीयायां वाजसनेयिसंहितायां पण्डितज्वालाप्रसादमिश्रकृते मिश्रभाष्ये पुरुषमेधप्रकरणे पुरुषसूक्तोत्तरनारायणानुवाकवर्णनं नामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

शुभमस्तु

---

# अथ द्वात्रिंशोऽध्यायः ३२.

अनुवाकसूत्रम्-तदेवसंभवेनस्तन्नवद्वौषोडश २ ॥ १६ ॥

कण्डिका १-मंत्र १. अनु० १।

**तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ॥**
**तदेव शुक्रन्तद्ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः ॥ १ ॥**

ऋष्यादि-(१) ॐ तदेवाग्निरित्यस्य स्वयम्भूर्ऋषिः। अनुष्टुप्छन्दः। पुरुषो देवता। होमे विनि० ॥ १ ॥

विधि-(१) अब सर्वमेधके मंत्र वर्णनकरते हैं यहांसे प्रारंभकर ३३-५५ तकके मंत्र सप्तम दिनमें आप्तोर्यामसंज्ञक सर्व होममें प्रयुक्त हैं "आप्तोर्यामः सप्तमसहर्भवतीति-सर्वस्मै जुहोति सर्वस्याप्त्यै" सर्वस्यावरुद्ध्यै[श० १३।७।१।९]यह याग सात प्रकार सोमयागके मध्यमें सातवें आप्तोर्याममें अनुष्ठित होताहै अग्निष्टोमादिका अनुयायी नहीं है, इसके फलसे यजमानको सब कामनाओंकी प्राप्ति होती है।

मन्त्रार्थ-(अग्निः) अग्नि (तत्) वह (एव) ही है अर्थात् कारणब्रह्म है (आदित्य) आदित्य (तत्) वही है (वायुः) वायु (तत्) वही है (चन्द्रमाः) चन्द्रमा (तत्) वही है (उ) और (शुक्रम्) शुक्र शुक्र (तत्) वह (एव) ही है (ताः) वे प्रसिद्ध (आपः) जल (सः) वह प्रसिद्ध (प्रजापतिः) प्रजापति है (तत्) वही (ब्रह्म) ब्रह्म सर्वत्र व्याप्त है ॥ १ ॥

सरलार्थ-जो अग्निका अन्तरदेवता, जो आदित्यका अन्तर देवता है, जो वायुका अन्तर देवता, जो चंद्रमाका अन्तर देवता, जो शुक्रका अन्तर देवता, जो जलका अन्तर देवता और प्रजापतिरूप है वही ब्रह्म है ॥ १ ॥

कण्डिका २-मंत्र १।

**सर्वे निमेषा जज्ञिरे विद्युतः पुरुषादधि ॥**
**नैनमूर्ध्वन्न तिर्य्यञ्चन्न मध्ये परि जग्रभत् ॥ २ ॥**

ऋष्यादि-(१) ॐ सर्वेनिमेषा इत्यस्य विनियोगः पूर्ववत् ॥ २ ॥

मन्त्रार्थ-(विद्युतः) विशेषकर दिव्य प्रकाशमान (पुरुषात्) उस परमात्मासे (सर्वे) सब (निमेषाः) बडे अवयव त्रुटि काष्ठा घडी आदि कालविशेष

( अधिजज्ञिरे ) उत्पन्नहुए हैं ( एनम् ) इस पुरुषको ( ऊर्ध्वम् ) ऊर्ध्व अर्थात् ऊपरभागमें ( न ) नहीं ( परिजग्रभत् ) ग्रहण करसकता है ( न ) नहीं ( तिर्यञ्चम् ) चारों ओरसे ( न ) नहीं ( मध्ये ) मध्यमें ग्रहण करसकता है अर्थात् यह प्रत्यक्षादिका विषय नहीं है "स एष नेति नेत्यात्मा गृह्यो न हि गृह्यते" इति श्रुतेः ॥ २ ॥

सरलार्थ-महान् अवयववाला अनन्त निमेषादिकाल और अपूर्वप्रभावान् विद्युत्पुंज सब परमात्मा पुरुषसे उत्पन्न है, उसको ऊपर नीचे तिरछे मध्यमें निर्णय करनेको कोईभी समर्थ नहीं है ॥ २ ॥

कण्डिका ३-मन्त्र १।

## नतस्य प्रतिमाऽअस्तियस्यनाममहद्यशः ॥ हिरण्यगर्भऽइत्येषमामाहिꣳसीदित्येषायस्मान्नजातऽइत्येषः ॥ ३ ॥

ऋष्यादि-(१) ॐ नतस्येत्यस्य स्वयम्भूर्ऋषिः । द्विपदागायत्रीछन्दः । पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ ३ ॥

मन्त्रार्थ-( तस्य ) उस पुरुषका ( प्रतिमा ) प्रतिमान उपमान सदृश उपमा देनेके योग्य कोई वस्तु ( न ) नहीं ( अस्ति ) है ( यस्य ) जिसका ( नाम ) नाम प्रसिद्ध ( महत् ) बडा ( यशः ) यश है अर्थात् सबसे अधिक उसका यश है इसमें वेदही हेतु कहता है "हिरण्यगर्भ इत्येषः" [ २५ अ० १० से १३ ] मंत्र-तक "मामाहिꣳसीदित्येषा" [ १२ । १०२ ] और "यस्मान्न जात इत्येषा" [ ८ अ० मं० ३६ । ३७ ] यह मंत्रोंके प्रतीक हैं यह सब इसके साथ पढने चाहियें अर्थ पीछे उपरोक्त अध्यायोंमें कर दिया है भावार्थ लिखते हैं ॥ ३ ॥

प्रतीकोंका भावार्थ-( हिरण्यगर्भः ) सबसे प्रथम अर्थात् आदिसृष्टिसे पूर्व एकमात्र हिरण्यगर्भही थे, फिर सृष्टि होनेपर भी वही एकमात्र इस सम्पूर्ण विश्वके अधिपति हुए, जिन्होंने एकमात्र अपनी शक्तिसेही भूलोक द्युलोक चिर-कालसे धारण किया है. जो प्राणिमात्रमें स्थित हैं, क्षय वृद्धियुक्त सम्पूर्ण पदार्थके तथा इस सम्पूर्ण जगत्के एक मात्र राजा हैं, जिनकी महिमा सब वस्तुओंमें सदाही प्रकाशित रहती है, जो द्विपदचतुष्पद्आदि समस्तजीवोंके ऊपर आधिपत्य करते हैं यह ऊंचे शिखरवाले हिमाचल आदि पर्वत जिसकी महिमा कीर्तन करते हैं, नद नदी प्रस्रवणादिके सहित अगाध सब समुद्र जिनकी महिमा कीर्तन करते हैं, यह पूर्वादि दिशा और आग्नेय्यादि विदिशा जिसके अतुल पराक्रमशाली

भुजाओंकी समान जगत्की रक्षक होकर स्थित हैं, ॥ १२ ॥ जो देहमें आत्मा ( जीव ) प्रदान करते हैं, जो बल देते और समस्त चराचर जिसकी उपासना करते हैं, अग्नि वायु सूर्यादि समस्त देवगण जिसकी आज्ञाके अधीन हैं, जिस ज्ञानस्वरूपकी छाया प्राप्तिमें हमको अमृतत्वकी प्राप्ति होती है, और जबतक वह प्राप्त न हो तबतक मृत्युकी यातना सहन करनी होती है ॥ १३ ॥ ( मामा हिꣳसीः० ) जो स्थिरप्रतिज्ञ प्रजापति पृथ्वीका उत्पादक है जो द्युलोकका स्रष्टा, जिसने इस जगत्का आह्लादकारक तृप्तिसाधन जल उत्पन्न किया है ॥ १०२ ॥ ( यस्मान्नजातः० ) जिस पुरुषसे उत्कृष्ट और कोई नहीं जन्मा, जो इस त्रिभुवनके सहित सर्वत्र प्रविष्ट हैं और जो षोडशी ( पूर्णस्वरूप ) देवता प्रजापतिरूपसे अपनी रची प्रजासमूहमें रमण करते हुवे इसके पालन करनेके निमित्त तीन ज्योति सृजन किये हुए हैं ॥ ३६ ॥ जिनके शासनमें सम्राट् इन्द्र और वरुण राजा इस ब्रह्माण्डको भोग्यस्थान करतेहैं, हम उसकोही भोग करते हैं, और जिसकी दयासे हमारी रसना इस चन्द्रमाका सुधारसपान करके प्राणके सहित तृप्तिलाभ करती है ( यस्य नाम ) जिसका इसप्रकार महत् यश प्रसिद्ध है उसकी ( प्रतिमा ) उपमा कोई नहीं है ॥

विचार—आधुनिक अल्पज्ञ पुरुष इस मंत्रमें प्रतिमासे मूर्तिका अर्थ करके कहते हैं कि उसकी मूर्ति नहीं है और मूर्तिमें उसका पूजन करना उचित नहीं है बुद्धिमानोंको विचार करना चाहिये कि यहां मूर्तिमें पूजनका कोई प्रकरण नहीं न मूर्तिका निषेध है. यह वह उपासनाप्रकरण है, पुरुषसूक्तमें आदित्यमें उसकी उपासना वर्णन की है तथा 'तदेवाग्निः' इस मंत्रमें सूर्य चन्द्रको उसीका रूप प्रतिपादन करके उससे जगतकी उत्पत्ति कथन कर फिर दूसरे अनुवाकोंकी प्रतीक धरकर उसकी सर्वात्मता और महिमा प्रतिपादन करतेहुए वेद कहता है कि उसकी जिससे उपमा दी जावे ऐसा कोई नहीं है, तुल्यरूपान्तर उसका कोई नहीं है, यदि प्रतिमासे मूर्तिका निषेध करो तो वेदही उसकी मूर्तिको अंगीकार करता है कि वह अग्नि वायु आदित्यरूप तथा 'हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे' यहां उसका रूप कहा है "इस अनुवाकमें इसी पुरुषका रूपान्तर न्यूनरूप है तथा "मामाहिंसीत्" इत्यादि मंत्रबोध्य भी इसीका रूप है, इस रीतिसे हिरण्यगर्भादि परमेश्वरकार्य होनेसे सूर्यप्रतिबिंबको सूर्यप्रतिमावत् न्यून मणिको अधिक मणिकी प्रतिमावत् कहते हैं, ऐसेही उत्तम सुवर्णमुद्रिकाकी निकृष्ट सुवर्ण मुद्रिका प्रतिमावत् प्रतिमा है" यहां प्रतिमाका अर्थ उपमानकाही है यदि हम प्रतिमासे मूर्तिका अर्थ करें तो ऋग्वेद उसकी प्रतिमा स्वीकार करता है " कासीत्प्रमा

प्रतिमा किं निदानम् " [ ऋ० अ० ८ अ० ७ व० १८ ] इसमें प्रमा प्रतिमा निदान रूप पूछकर परमात्माहीको प्रमा, प्रतिमा और निदानरूप कहा है, इन्हीं मंत्रोंमें परमेश्वरको जगत्का रूप कहा है तथा " मा असि, प्रमा असि, प्रतिमा असि" [ तैत्तिरीयारण्यक० ४ प्र० ५ अनुवाक ] इसमें परमेश्वरको प्रतिमारूप कहा है तथा संवत्सरस्य प्रतिमायां त्वा रात्र्युपास्महे" [ अथर्व० ३।९।१० ] संवत्सरकी प्रतिमा तुझ परमेशको हम उपासना करते हैं तथा " स ऐक्षत प्रजापतिरिमं वा आत्मनः प्रतिमामसृक्षि यत् संवत्सरमिति तस्मादाहुः प्रजापतिः संवत्सर इत्यात्मनो ह्येतं प्रतिमामसृजत्" [ श० ११।१।६।१३ ] प्रजापतिने अपनी प्रतिमा संवत्सरको उत्पन्न किया, इससे वह संवत्सररूप है तथा "अथैतमात्मनः प्रतिमामसृजत यद्यज्ञम्" [ श० ११।१।८।३ ] उस परमात्माने अपनी प्रतिमा प्रगट की जो यह पूजनरूप है इत्यादि अनेक स्थलोंमें मूर्तिका वर्णन किया है कि उसकी मूर्ति है आगे ३७।३८ अध्यायमें महावीर निर्माण कहेंगे, इससे यहां प्रतिमाका शब्द उपमानवाचक है विशेष निर्णय हमारे बनाये दयानन्दतिमिरभास्करमें देख लेना चाहिये ॥ ३ ॥

कण्डिका ४-मंत्र १ ।

**एषोहदेवः प्प्रदिशोनुसर्वाःपूर्वोहजातः सऽउगर्भेऽअन्तः ॥ सऽएवजातः सजनिष्यमाणः प्प्रत्यङ्जनांस्तिष्ठतिसर्वतोमुखः ॥ ४ ॥**

ऋष्यादि-( १ ) ॐ एषोहेत्यस्य स्वयम्भूर्ऋ० । त्रिष्टुप्छन्दः । पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ ४ ॥

मन्त्रार्थ-( एषः ) यह ( ह ) प्रसिद्ध ( देवः ) परम पुरुष ( सर्वाः ) सम्पूर्ण ( प्रदिशः ) दिशाओंको व्याप्त करके ( अनुतिष्ठति ) स्थित होता है ( जनाः ) हे मनुष्यो ! ( ह ) प्रसिद्ध यही देव ( पूर्वः ) सबसे प्रथम ( जातः ) प्रगट हुआ है ( गर्भे अन्तः ) गर्भके मध्यमें ( स उ ) वही यह ( जातः ) स्थित होता और प्रगट होता है ( जनिष्यमाणः ) होनेवाला भी ( सः ) वही ( एव ) है ( प्रत्यङ्) प्रति पदार्थमें गमन करनेवाला ( सर्वतोमुखः ) सब ओर मुखवाला अचिन्त्यशक्ति ( सः ) वही है ॥ ४ ॥

सरलार्थ-दिशा विदिशा सर्वत्रही यह देवता व्याप्त हैं दिक् विदिशा सृष्टिके पहले यही एकमात्र स्थित थे, गर्भके मध्यमें रक्षकरूपसे यही स्थित हैं, उत्पन्न

बालकादिके रक्षक रूपसे उसमें व्यापक भी यही हैं, एक कालमें सर्व ओर देखनेंवाले होकर प्रति व्यक्तिमें यही स्थित हैं ॥ ४ ॥

कण्डिका ५–मन्त्र १।

**यस्म्मान्जातन्नपुराकिञ्चनैवयऽआंबभूवभुवनानि विश्श्वा ॥ प्रजापतिँ॑प्प्रजयासँ॑रराणस्त्रीणिज्ज्योतीँ॑ षिसचतेसषोडशी ॥ ५ ॥**

ऋष्यादि–(१) ॐ यस्मादित्यस्य विनियोगः पूर्ववत ॥ ५ ॥

मन्त्रार्थ–(यस्मात्) जिससे (पुरा) पहले (किञ्चन) कुछ भी (न) नहीं (जातम्) प्रगट हुआ, (यः) जो (एव) ही (विश्वा) सम्पूर्ण (भुवनानि) भूत समूहोंमें (आवभूव) व्याप्त हुआ है (सः) वह (षोडशी) षोडशावयव लिङ्गशरीरी वा पोडशकल आतमा अर्थात् पूर्ण प्रजापति (प्रजया) प्रजाद्वारा (संरराणः) रमण करता हुआ (त्रीणि) तीन (ज्योतींषि) रवि इन्दु [वा विद्युत्] अग्निको (सचते) सेवनकरता है ॥ ५ ॥

सरलार्थ–जिसकी इच्छासे पहले और कुछ भी सृष्ट न हुआ, जिसकी इच्छा करतेही विश्वभुवनका आविर्भाव होता है वह षोडशी प्रजापति प्रजाके संग वारवार रमण करनेके निमित्त तीन ज्योति भोग करते हैं [अग्नि विद्युत् सूर्य] ॥ ५ ॥

कण्डिका ६–मन्त्र १।

**येनद्यौरुग्ग्रापृथिवीचदृढायेनस्वस्तभितँ॑येननाकः ॥ योऽअन्तरिक्षेरजसोविमानः कस्मैदेवाय हविषाविधेम ॥ ६ ॥**

ऋष्यादि–(१) ॐ येनेत्यस्य विनियोगः पूर्ववत् ॥ ६ ॥

मन्त्रार्थ–(येन) जिस पुरुषने (द्यौः) द्युलोक (उग्रा) जलपूर्ण अर्थात् वृष्टिदायक की है (च) और (पृथिवी) पृथ्वी (दृढा) सब प्राणियोंके धारण, वृष्टिग्रहण, और अन्ननिष्पादनमें दृढ की है (येन) जिसने (स्वः) आदित्यमण्डल अपने प्रभावसे (स्तभितम्) निजकर्तव्यमें स्तंभितकियाहै (येन) जिसने (नाकः) दुःखरहित स्वर्ग स्तंभित किया है उसके प्राप्त होनेके नियम दिखाये हैं (यः) जो (अन्तरिक्षे) अन्तरिक्षमें (रजसः) वृष्टिरूप जलका (विमानः)

निर्माता है उसे छोडकर ( कस्मै ) किस ( देवाय ) देवताके निमित्त ( हविषा ) हवि ( विधेम ) दें अथवा उस प्रजापति देवताके निमित्त हवि देते हैं [ ऋ० ८ । ७ । ३ ] ॥ ६ ॥

कण्डिका ७-मंत्र १ ।

**यङ्क्रन्दसीऽअवसातस्तभानेऽअभ्यैक्षेतामनसारेजमाने ॥ यत्राधिसूरऽउदितोविभातिकस्मैदेवायहविषाविधेम ॥ आपोहयद्वृहतीर्य्यश्चिदापः॥७॥[७]**

ऋष्यादि-( १ ) ॐ यमित्यस्य विनियोगः पूर्ववत ॥ ७ ॥

मन्त्रार्थ-( अवसा ) हविलक्षणवाले वृष्टिजनक अन्नद्वारा ( तस्तभाने ) प्राणिसमूहोंको स्तंभनकरनेवाली ( रेजमाने ) शोभायमान ( क्रन्दसी ) द्यावापृथिवीके अधिष्ठातृदेवता ( मनसा ) मनके द्वारा ( यम् ) जिस पुरुषको ( अभ्यैक्षेताम् ) साधुकारी देखतेहुए ( यत्र ) जहां दोनोंके मध्यमें ( सूरः ) सूर्य ( उदितः ) उदय होताहुआ ( अधिविभाति ) अधिकशोभित होताहै उसको छोडकर ( कस्मै ) किस देवताके निमित्त ( हविषा )हवि ( विधेम ) दें वा हविद्वारा परिचर्या करें। अथवा उस प्रजापतिके निमित्त आहुति देतेहैं ( आपोहयद्वृहतीः ) इसकी व्याख्या २७ । २५ में होगई ( यश्चिदापः ) इसकी व्याख्या २७ । २६ में होगई यहां प्रतीकमात्र रखनेका आशय यह कि उनका भी जप कराजाय । सबका भावार्थ लिखते हैं विधेमतक [ ऋ० ८ । ७ । ४ ] ॥ ७ ॥

सरलार्थ-जिसने मनमें इच्छा करते ही सुन्दर द्यावापृथ्वीको प्रगट किया, और उसको शुद्ध भावमें स्थित किया है, जिसके कियेहुए नियमके वशीभूत होकर सूर्य प्रतिदिन उदित होता है, और समस्त द्यावापृथिवी प्रकाशित होती है। ( आपोह ) अपरिमेय जलराशि अग्निमय गर्भधारणपूर्वक सृष्टिकी प्रसवकारिणी होकर इस चराचर विश्वको व्याप्त करके स्थित है, इस गर्भसे सम्पूर्ण देवगणोंके प्राणरूप एकदेवता: प्रकाश पाते हैं, इन देवताने अपनी महिमाके प्रभावसे इस प्रकारके गर्भधारणमें उपयुक्त जलराशि सृजन की है यह सब देवताओंके एक मात्र देवता हैं ॥ ७ ॥

कण्डिका ८-मंत्र १. अनु० २ ।

**वेनस्तत्पश्यन्निहितङ्गुहासद्यत्रविश्वम्भवत्येकनी**

डम् ॥ तस्मिन्निदꣳसञ्चविचैतिसर्वꣳसऽओतुः प्रोतश्चविभूःप्रजासु ॥ ८ ॥

ऋष्यादि-( १ ) ॐ वेन इत्यस्य स्वयम्भूर्ऋषिः। निच्यृदार्षी त्रिष्टुप्छं०। पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ ८ ॥

मन्त्रार्थ-(वेनः)वेदवेदान्तके रहस्यका ज्ञाता विद्वान् ( गुहानिहितम् )गुप्त स्थानमें स्थित दुर्ज्ञेय अर्थात् बुद्धि वा हृदयके आकाशमें स्थित(सत्)नित्य(तत्)उस ब्रह्मको ( पश्यत् ) देखता वा जानता है (यत्र)जिस परमात्मामें ( विश्वम् ) कार्यरूप जगत् ( एकनीडम् ) एकनीड 'घोंसले' रूप ( भवति ) होताहै अर्थात् अभिन्न अविशेष कारणरूप होताहै ( च ) और ( तस्मिन् ) उसी ब्रह्ममें ( इदम् ) यह ( सर्वम् ) सब प्राणिसमूह ( समेति ) संहारकालमें एकीभावको प्राप्त होजाताहै अर्थात् लयहोजाताहै ( च ) और ( वि ) सर्गकालमें उसीसे ( च ) प्रगटभी होजाताहै आशय यही है कि सर्गकालमें फिर उसीसे निकलता है ( सः ) वह ( विभूः ) कार्यकारणरूपसे अनेक प्रकार होनेवाला व्यापक परमात्मा ( प्रजासु ) समस्त प्रजाओंमें ( ओतः ) ऊर्ध्व तन्तुओंमें पटकी समान शरीरभावसे ओत और(प्रोतः) तिरछे तन्तुओंमें पटकी समान शरीर भावसे प्रोत हो रहाहै ।

विशेष-जैसे नीडसे पक्षी निकलते और फिर उसीमें प्रवेश करजातेहैं, इसी प्रकार उससे प्रगट होकर फिर जगत् उसीमें प्रविष्ट होजाताहै । वस्त्रमें जिसप्रकार ऊर्ध्व और तिर्यग्भावसे तानावाना होताहै, इसीप्रकार वही सर्वत्र व्याप्त है वस्त्रके तन्तु जैसे क्रमसे पृथक् करनेसे वस्त्रत्व लुप्त होजाताहै, तन्तुही अवशिष्ट रहते हैं ब्रह्म शून्य जगतभी इसीप्रकार जानो ॥ ८ ॥

कण्डिका ९-मंत्र १ ।

प्रतद्वोचेदमृतन्नुविद्वान्गन्धर्वोधामविभृतङ्गुहा सत ॥ त्रीणिपदानिनिहितागुहास्ययस्तानिवे दसपितुःपितासत ॥ ९ ॥

ऋष्यादि-( १ ) ॐ प्रतद्वोचेदित्यस्य स्वयम्भूर्ऋषिः । भुरिगार्षी त्रिष्टुप्छं० । पुरुषो देवता । वि० पू० ॥ ९ ॥

मंत्रार्थ-( गन्धर्वः ) वेदवचनका धारण करनेवाला वेदान्तवेत्ता ( विद्वान् ) पण्डित ( नु ) ही शीघ्र ( अस्य ) इस परमात्माके ( तत् ) उस ( अमृतम् ) निरन्तर रहनेवाले ( गुहासत् ) हृदयकन्दरामें स्थित ( धाम ) स्वरूपको ( विभृतम् )

सर्गस्थिति प्रलयरूपसे विभक्त ( प्रवोचेत् ) वर्णनकरै इस अमृत रूपके ( त्रीणि पदानि ) तीन पाद वा स्वरूप, सर्ग, स्थिति, प्रलय, वा त्रयी विद्या, वा तीनकाल वा ब्रह्म अन्तर्यामी विज्ञानात्मा ( गुहानिहिता ) गुहामें स्थित हैं ( यः ) जो ( तानि ) उनको ( वेद ) जान्ता है ( सः ) वह ( पितुः ) पिता ब्रह्माकाभी ( पिता ) जनक ( असत् ) होता है अर्थात् परब्रह्मरूप होता है ॥ ९ ॥

विशेष-"त्रिपादस्यामृतं दिवि" यह पुरुषसूक्तमें कथन कर आए हैं कि, जगत् एकपाद विभूति है त्रिपाद विभूति जगतसे वाहर है जो विद्वान् उसको जान्ते हैं वे ब्रह्मरूप होते हैं। धामका अर्थ आश्रय सब जगत्का आधार वा तेज है ॥ ९ ॥

कण्डिका १०-मन्त्र १।

सनोबन्धुर्ज्जनिता सविधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा ॥ यत्र देवाऽअमृतमानशानास्तृतीये धामन्नध्यैरयन्त ॥ १० ॥

ऋष्यादि-( १ ) ॐ सनोबन्धुरित्यस्य विनियोगः पूर्ववत् ॥ १० ॥

मन्त्रार्थ-( सः ) वह परमात्मा ( नः ) हमारा ( बन्धुः ) बन्धुवत् मान्य है ( जनिता ) उत्पन्न करनेवाला ( सः ) वही ( विधाता ) धारण करनेवाला है ( सः ) वह ( विश्वा ) सम्पूर्ण ( भुवनानि ) भूतसमूह ( धामानि ) तथा सब स्थानोंको ( वेद ) जान्ता है ( देवाः ) अग्नि आदि देवता ( यत्र ) जिस ब्रह्ममें ( अमृतम् ) मोक्ष प्राप्त करानेवाले ज्ञानको ( आनशानाः ) प्राप्त करते ( तृतीये ) तीसरे ( धामन् ) स्थान स्वर्गमें ( अध्यैरयन्त ) स्वेच्छासे वर्तते हैं, ब्रह्मनिष्ठ ज्ञानको प्राप्त होकर देवता स्वर्गमें आनंद करते हैं ॥ १० ॥

विशेष-यह ऊपर और नीचे दिव और मर्त्यलोक दो धाम कहाते हैं इन दोनोंको वह भली प्रकार जान्ता है वह इन दो धामोंका भी धाम होनेसे स्वर्गरूप तृतीय धाम है, उसीकी कृपासे देवता अमृतत्व प्राप्तकिये हैं ॥ १० ॥

कण्डिका ११-मन्त्र १।

परीत्त्य भूतानि परीत्त्य लोकान्परीत्य सर्व्वाः प्प्रदिशो दिशश्च ॥ उपस्त्थाय प्प्रथमजामृतस्यात्त्मनात्त्मानमभिसंविवेश ॥ ११ ॥

ग्रह अभेद उपासना और अविद्या अर्थात् अग्निहोत्रादि विहित निष्कामकर्म इन दोनोंके फलको जो एक पुरुष करके अनुष्ठान योग्य जान्ता है वह मध्यम अधिकारी कर्मकाण्डको ज्ञानकाण्डका गुणभूत जानकर (अविद्यया) अविद्या अग्निहोत्रादिके निष्काम अनुष्ठानसे ( मृत्युम् ) स्वाभाविक कर्मज्ञान मृत्युको ( तीर्त्वा ) तर करकै अर्थात् अन्तःकरणकी शुद्धिसे कृतकृत्य होकर ( विद्यया ) विद्याद्वारा देवत्वज्ञानसे ( अमृतम् ) अमृतको अर्थात् देवतात्मभावको ( अश्नुते ) प्राप्त होता है अर्थात् अग्निहोत्रादि विहित निष्काम कर्मरूपी अविद्याके करनेसे अकरणप्रत्यवायसे उत्पन्न अशुभयोनिकी प्राप्तिरूप मृत्युसे तरकर देवता स्वरूपके ज्ञानसहित अहंग्रह उपासनाकी अभेद उपासना रूप विद्यासे देवताके साथ अभेदभावरूप अमरत्वकी प्राप्ति होती है, "तद्धि अमृतमुच्यते यद्देवतात्मगमनम्" इति श्रुतेः। "श्रुतिवाक्यरूप आगमानुयायी धर्माचरण करना केवल अपनी विद्याबुद्धिपर निर्भर होकर धर्मनिर्णय नहीं हो सक्ता" ॥ १४ ॥

आशय–"यद्यपि निष्काम कर्मरूप अविद्यासे अन्तःकरणकी शुद्धिसे मृत्युको तरकर विद्या अर्थात् ब्रह्मज्ञानसे अमरत्व प्राप्त होता है, यद्यपि यह अर्थ भी बन सकता है परन्तु यहां उपासनाका प्रकरण होनेसे ऊपर लिखाही अर्थ उचित है" कारण कि १६ मन्त्रमें अग्निसे मार्गकी याचना कही है अग्निविद्या उपासकके निमित्त है, और जो ब्रह्मविद्यासे ब्रह्मात्माके अभेद उपासक ज्ञानी हैं वे मार्गसे रहित हैं कारण कि अन्तसमय ज्ञानीके प्राण उत्क्रमण न होकर वहीं अपने अधिष्ठानमें लीन होजाते हैं, इससे विद्या अविद्या शब्दका अर्थ ऊपरकी व्याख्या कियाहुआही उचित है.

जो पुरुष अग्निविद्याके ज्ञानसे रहित केवल अग्निहोत्रादि कर्म करते हैं, सो देह त्यागकर पितृलोकमें कर्मफल भोगकर फिर ब्राह्मणादि तीन वर्णोंमें कर्मोंके अनुसार उत्पन्न होकर कर्मही करते हैं "कर्मणा पितृलोकः" [बृ० उ० १।५] इससे निष्काम अग्निहोत्रादि कर्म करके न करनेके प्रत्यवायसे प्रगट होनेवाली अशुभ योनियोंकी प्राप्तिरूप मृत्युसे छूटते हैं, और जो पञ्चाग्नि वैश्वानर त्रिणाचिकेत आदि अग्निविद्या अथवा दहरादि विद्याद्वारा देवता स्वरूप ज्ञानपूर्वक अहंग्रह अभेद उपासना करते हैं, उससे ब्रह्मलोक किंवा अग्निआदि देवभावकी प्राप्तिही अमृतत्वप्राप्ति है "विद्यया देवलोकः" [ बृ० उ० १।५ ] अर्थात् समष्टि देवत्वभावकी प्राप्ति होती है, इस मन्त्रसे अविद्याद्वारा कर्म उपासनाके सेवन करनेवाले मध्यम अधिकारीको फलकी प्राप्ति कही, और इसके अवान्तर विद्या अविद्याका स्वरूप और उनका फल पृथक् २ वर्णन किया ॥ १४ ॥

अवतरणिका–विद्यासे उपासनाद्वारा मध्यमाधिकारीको अमरत्वकी प्राप्ति होती है, सो कहकर अहंग्रह उपासनावाले उपासकको उपास्य देवताके साथ

अभेदतारूप अमृतत्व दिखाया, अब यह अन्तकालमें उपास्य देवसे प्रार्थना और मनको शिक्षा करता है-

कण्डिका १५-मन्त्र १।

**वायुरनिलममृतमथेदम्भस्म्मान्तᳬं शरीरम् ॥ ओ ३ म्क्रतोस्म्मर ॥ क्लिबेस्म्मर ॥ कृतᳬं स्म्मर ॥ १५ ॥**

ऋष्यादि-( १ ) ॐवायुरित्यस्य दधीच ऋषिः। आर्चीं पंक्तिश्छं०। प्रार्थना देवता। प्रार्थने वि० ॥ १५ ॥

मन्त्रार्थ-( अथ ) अब इस समय गमन करतेहुए ( वायुः ) प्राणवायु सप्तदशात्मक लिङ्गरूप प्राण अध्यातम परिच्छेदको छोडकर अधिदैवतरूप सर्वात्मक ( अमृतम् ) सूत्रात्मारूप ( अनिलम् ) वायुको प्राप्त हो "वायुर्वै गौतम तत् सूत्रं वायुना गौतम सूत्रेणायञ्च लोकः परश्च लोकः सर्वाणि च भूतानि संदृब्धानि" इति श्रुतेः [ बृहदारण्य० ३।५।६ ] अर्थात् ज्ञान कर्म संस्कृत लिङ्गशरीर उत्क्रमण हो. और ( इदम् ) यह ( शरीरम् ) शरीर ( भस्मान्तम् ) भस्मरूप हो अर्थात् स्थूल शरीर अग्निमें हुत होनेसे भस्मरूप हो यही इसका प्रयोजन है. अब योगीके अवलम्बरूप अक्षरको कहते हैं "ओमिति ब्रह्मणः प्रतिमा नाम वा" "अस्य ब्रह्म ऋषिः गायत्री छन्दः परमात्मा देवता, होमे शान्तिपुष्टिकर्मसु काम्येषु नैमित्तिकेष्वपि कर्मसु विनियोगः" "ॐप्रतीकात्मक सत्यात्मक अग्निनामक ब्रह्म अभेद रूपसे कहते हैं" हे ( ओ३म् ) सर्वरूप सर्वत्र व्यापक ब्रह्म ( क्रतो ) हे संकल्पात्मक ( स्मर ) स्मरण कर जो स्मरण करना चाहिये उसका यह समय है इस कारण ब्रह्मचर्य गार्हपत्यमें मेरी परिचर्याको स्मरण कर ( क्लिबे ) मुझे इसको यह लोक देना इसको स्मरण कर ( कृतम् ) जो कुछ मैंने बाल्यावस्थासे किया उसको स्मरण कर "ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात्" [ शा० ]

सरलार्थ-प्राणवायु अमृताश्रित महावायुसे मिलित हो, शरीर भस्मसात् होगा यह निश्चय जानकर निरन्तर ॐनाम उपास्य परम देवताको स्मरण कर, कहांसे आया है, कहां जायगा स्मरण कर, और इस कर्मभूमिमें आकर क्या २ किया स्मरण कर "क्रतो त्रिभिर्यजुर्भिरन्ते यज्ञान् योगी स्मारयतीति कात्यायनः" [ अनुक्रम० ४।९ ] भूलो मत अपने कर्मोंपर दृष्टि दो ॥ १५ ॥

भावार्थ-हे देव इस कालमें प्राणवायु उत्क्रमण होते समय सूत्रात्माको प्राप्त हो, और यह लिङ्गशरीर स्वप्न और परलोकके भोगोंका भोक्ता अपने कारणभावको प्राप्त हो, यह दृश्यमान स्थूल शरीर सावयव पिण्ड अन्तमें भस्म हो, यहां तक उपासनाके बलसे अहंग्रह उपासनावालेको अमृतत्वकी प्राप्तिका निरूपण किया, उत्तरार्धमें प्रणवके उपासकको अन्तमें प्रणवका स्मरण सूचन करते हैं,

कि जो पुरुष अवसान समयमें सावधान होकर प्रणवकी उपासना करता है वह देहान्त समयमें मनसे कहता है ( क्रतो ) हे संकल्प विकल्पके करता मन ! ॐकारको स्मरण कर, अर्थात् जिस कालके साधनेके निमित्त आयुपर्यन्त प्रणवकी उपासना की है, *वह समय अब उपस्थित है*, इससे ॐकारका स्मरण करो, जिसके प्रभावसे ब्रह्मलोकमें ब्रह्माद्वारा त्रिमात्रिक प्रणवका उपदेश पाकर अमृतत्वकी प्राप्ति होगी, इस कारण हे मन ! अब अपने कल्याणके निमित्त ॐकारका स्मरण कर और अपने किये कर्मको स्मरणकर, अर्थात् प्रणवोपासनाकरतेमें जो तैने अग्निहोत्रादि विहित निष्काम कर्म किये हैं जो कि निषिद्ध कर्मोंको नाश करके अन्तःकरणकी शुद्धिद्वारा प्रणवकी उपासनामें सहायक हुए हैं उन कर्मोंकोभी स्मरण करो ॥ १९ ॥

अभिप्राय—उपासक योगीके प्राण सूत्रात्मामें लय होना कहा, और विना आत्मज्ञानके प्राप्त हुए लिङ्गशरीर किसी प्रकार भी नाशको प्राप्त नहीं होता, इस्से वह अमर कहा गया है "द्वे वाव ब्रह्मणो रूपे मूर्तं चैवामूर्तञ्च मर्त्यञ्चामृतञ्च" इति श्रुतेः बृ० ४।३ । सो लिङ्गशरीर सूक्ष्म इन्द्रियोंका संघात है और जिसके द्वारा स्वप्नमें दर्शनश्रवणादि क्रिया होती है, उस लिंगशरीरमें जो सूक्ष्म देवांश है वह अपने २ समष्टि देवताके साथ एक होते हैं, वह देवांश अपने २ समष्टि देवतामें गये हुए फिर नहीं आते कारण कि वह उपासक अपने उपास्य देवगत चैतन्य-पुरुषके साथ अभेदको प्राप्त होता है इससे फिर उसको स्थूल शरीररूपी क्षेत्र प्राप्त नहीं होता, इस कारण फिर उसकी इन्द्रियें आगमन नहीं करसकतीं, और यह स्थूलशरीर परिणाममें अग्निमें हवन होकर अपने कारणभावको प्राप्त होता है, इस प्रकार जब विद्वान् उपासना करनेवालेकी स्थूल सूक्ष्म सब उपाधि अपने २ कारणमें लय होती हैं, तब उसमें उपपन्न चैतन्य परमात्माका आभास जीव जो उपाधिके कारण अल्पज्ञादि संज्ञाको प्राप्त है, वह अपने उपास्य देवमें स्थित सत्य चैतन्य पुरुषरूपी बिंबको जिसे स्वयं आत्मवत्त्वसे अनुभव किया है उसके साथ भेदरहित अभेद एकताको प्राप्त होता है, उसी उपासकको परम अमृतत्वकी प्राप्ति है कि जिस्से फिर अविद्याजन्य दुःखमय नाशरूप उपाधिको नहीं प्राप्त होता इससे मध्यम अधिकारी इस प्रकार अहंग्रह उपासना करके देहत्यागके समय अमृतको प्राप्त होकर आवागमनसे रहित होता है, अथवा जो सूत्रात्मा समष्टि प्राणके व्यष्टि प्राणद्वारा अहंग्रह उपासना करनेवाले उपासक हैं, वह अपने देह-त्यागके उपरान्त निज उपास्य देव सूत्रात्माके साथ अभेदको प्राप्त होते हैं, यही उस मध्यम अधिकारीको प्राणविद्याद्वारा अमृतत्वकी प्राप्ति है. और इसके उत्त-रार्धमें प्रणवकी उपासना करनेवालेके निमित्त वा सबको निज २ शरीर त्यागनेके समय ॐकारका स्मरण अवश्य कर्तव्य है ॥ १९ ॥

इसमें सूत्रात्मा और प्रणवकी उपासनासे अमृतकी प्राप्ति कही, अब अगले मन्त्रमें अग्निके उपासकको अमृतत्वकी प्राप्ति कहते हैं—

कण्डिका १६-मन्त्र १।

**अग्ग्नेनयसुपथाराये॒ऽअस्म्मान्विश्श्वानिदेवव्वयुनानिविद्वान्॥ युयोद्ध्यस्म्मज्जुहुराणमेनोभूयिष्ठान्तेनमऽउक्तिंव्विधेम॥ १६॥**

ऋष्यादि-( १ )ॐ अग्न इत्यस्य अगस्त्य ऋ० । त्रिष्टुप्छन्दः । अग्निर्देवता । पाठे वि० ॥ १६ ॥

मन्त्रार्थ-( देव ) हे दिव्य दानादि गुणयुक्त ( अग्ने ) हे अग्निदेव ! ( विश्वानि ) संपूर्ण ( वयुनानि ) हमारे कर्मोंके ( विद्वान् ) जाननेवाले आप ( अस्मान् ) हम कर्मविशिष्टोंको अर्थात् समाहितचित्तसे निरन्तर निष्काम विहित कर्म करनेवाले हम मुमुक्षुओंको ( राये ) मुक्तिलक्षणवाले धनके निमित्त वा भोगरूपी भोगके निमित्त ( सुपथा ) दक्षिणमार्गवर्जित उत्तरायणमार्गसे ( नय ) प्राप्तकरो ( जुहुराणम् ) और कुटिल वंचनात्मक ( एनः ) पापोंको ( अस्मत् ) हमसे ( युयोधि ) पृथक् करो जिससे हम अत्यन्त पवित्र होकर अपने इष्ट अमृतत्वको प्राप्तहोवें, इस कारण शरीरावसानमें अशक्यतासे हवनादिपरिचर्यामें असमर्थ हम ( ते ) आपके निमित्त ( भूयिष्ठाम् ) अधिकतर ( नमउक्तिम् ) नमस्कारवचनको ( विधेम ) विधानकरते अर्थात् परिचर्या करते हैं ॥ १६ ॥

सरलार्थ-हे ज्योतिर्ज्योति देव! हमारे समस्त ज्ञान और कर्मको जाननेवाले आप सत् मार्गद्वारा अपना ऐश्वर्य हमको प्राप्त कराओ, कौटिल्य पाप हमारे अन्तःकरणसे दूर करो, हम निरन्तर आपकी प्रीतिके निमित्त नम्रभाव दिखानेमें समर्थ हों॥ १६॥

आशय-'कुर्वन्नेवेह कर्माणि' इस मन्त्रसे आत्मअभ्यासमें असमर्थ मध्यम अधिकारीको निष्काम विहित अग्निहोत्रादि कर्मका करना कहा कारण कि मध्यमाधिकारीको अमृतत्व प्राप्तिका साधन कर्म उपासनाही है, उसमें विहित कर्म करते हुए अकरणप्रत्यवायसे उत्पन्न पापरूपी मृत्युसे तरकर अग्निआदि देवता तथा त्रिमात्रिक प्रणवकी वेदवाक्यानुसार उपासना करता है, वह उपासक उस उपासनारूपी विद्यासे जिस प्रकार अमृतत्वको प्राप्त होता है, वह १९ मन्त्रमें वर्णन किया है, इस मन्त्रमें मध्यमाधिकारी अग्निकी विद्याद्वारा अहंग्रह उपासना करते हैं, वह अग्निकी प्रार्थनासे शुद्ध होकर उत्तरायण देवयान मार्गद्वारा सत्य लोक वा शुद्ध समष्टि अग्निभावको प्राप्त होते हैं, वही अग्निकी विद्यासे अमृतत्वकी प्राप्ति है. इससे वेदवाक्यानुसार ज्ञानपूर्वक उपासना करनेवाले अग्निके उपासक "न स पुनरावर्तते" जन्म मरणरूप संसारमें फिर नहीं आते, अर्थात् वह उपासक उपास्य देवके साथ अभेदको प्राप्त होकर अमृतत्व अर्थात् देवत्वको प्राप्त होकर दूसरोंके उपासना करने योग्य होता है ॥ १६ ॥

अब जो सूर्य भगवानकी उपासनाद्वारा सत्यरूपसे परमात्माके उपासक हैं, उस आदित्य उपासनाका वर्णन करते हैं—

कण्डिका १७—मंत्र १।

**हिरण्मयेनपात्त्रेण॥सत्त्यस्यापिहितम्मुखम्॥योसा वादित्त्येपुरुषःसोसावहम्॥ १७॥**

**ओ३म् खम्ब्रह्म॥ १८॥**

**इति श्रीवाजसनेयिसंहितायां दीर्घपाठे चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ४०**

ऋष्यादि—(१) ॐहिरण्मयेनेत्यस्य दधीच ऋषिः। उष्णिक्छं०। महापुरुषो देवता। पाठे वि०॥ १७॥

मंत्रार्थ—(हिरण्मयेन) तेजोमय (पात्रेण) पात्रसे (सत्यस्य) सत्यरूप परमात्माका (मुखम्) मुख (अपिहितम्) आच्छादित है अर्थात् तेजोमयमण्डलद्वारा आदित्यमण्डलमें स्थित अविनाशी पुरुषका शरीर आच्छादित है (यः) जो यह (पुरुषः) प्रत्यक्षपुरुष (आदित्ये) आदित्यमें है, अर्थात् जो यह प्रत्यक्ष रविमण्डलमें पुरुषाकार होनेसे पूर्ण अर्थात् प्राणबुद्धि आत्मासे समस्तजगतमें पूर्ण अथवा सब पुरोंमें शयन करनेसे पुरुषमण्डलमें स्थित है (सः) वह (असौ) यह (अहम्) मैं हूं अर्थात् यह कार्यकारणसंघातसे प्रविष्ट हुआ मैं हूं ऐसी उपासना करे "ॐइति नामनिर्देशो ब्रह्मणः खं ब्रह्मेत्याकाशरूपमन्ते ब्रह्म ध्यायेत्" [अनुक्र० ४।९।] (ओ ३ म्) यह ॐ कार (खम्) आकाशकी समान (व्यापक ब्रह्म) ब्रह्म है अर्थात् ओंकारका ध्यान करता हुवा, सूर्यमण्डलमें अपने को अभेद ध्यान करै॥ १७॥

सरलार्थ—इस हिरण्मयपात्र 'सूर्य' द्वारा सत्यस्वरूप परमेश्वरका मुख आवृत रहता है, वस्तुतः इस दृश्यमान आदित्यके अन्तरभी यही परम पुरुष है, यह हममें भी है, यह निश्चय है, वही ॐनामसे उपास्य ब्रह्म आकाशकी समान व्यापक है और आकाशका आधार है सूर्यद्वारा सत्यका मुख आच्छादित है इसका आशय यह है कि यह सूर्यसे भी परे है उसकी सत्तासे सूर्यमें ऐसा प्रभाव है उसका स्वरूप मन वचनके अगोचर होनेसे नाम नहीं रखसकते उपासना कालमें ओम् कहते हैं॥ १७॥

भावार्थ—सूर्य भगवान् द्वारा प्रत्यगात्माके उपासक अपनेको अमृतत्वप्राप्तिके निमित्त अपने उपास्य सूर्यदेवके दर्शनार्थ अभिलाषासे प्रार्थना करते हैं, हे देव

तुम्हारे मण्डलमें जो सत्य परमात्मा है उसका दर्शन तुम्हारे तेजोमय पात्र अर्थात् बिम्बसे आच्छादित है, सत्यस्वरूप तुम उसकी यथोचित उपासनासे मुझ सत्यधर्माको देखनेके निमित्त द्वार खोल दो, अथवा हे देव ! सर्वान्तर प्रत्यगात्माके दर्शनका जो मुख्यद्वार शुद्ध अन्तःकरण है, सो हिरण्मयपात्र अर्थात् सुवर्णादिद्रव्यविषयक लोभात्मक दृष्टिसे आच्छादित है उसे मुझ सत्यधर्माके दर्शनके निमित्त खोल दो, अर्थात् तुमको सत्य देव जानकर तुम्हारे स्तोत्र नमस्कारादि द्वारा यथोचित आराधना करनेवाला मैं सत्यधर्मा हूं, सो मुझको साक्षात् आत्मत्वसे अनुभव करनेके निमित्त उस लोभात्मकादि अशुभवृत्तियोंको अनुग्रह करके दूरकरो, यही आपसे मेरी प्रार्थना है, सब उपासनामें इसीप्रकार अमृतत्त्व-की इच्छाकरे वास्तव श्रुतियोंके तत्त्वमस्यादि प्रमाणसे और अपने आप यथार्थ अनुभवसे जो सम्पूर्ण चराचर जगतमें परिपूर्ण है, इस्से पुरुष वा सर्व शरीररूपी पुरीविषे, वा पुरीततीनाड़ियोंमें शयन करनेवाला होनेसे पुरुष है अर्थात् सब शरीरोंमें सुषुप्तिवत् निर्विकल्प अक्रिय परमशान्त है, इससे सर्व शरीररूपी पुरोंमें सोनेवाला पुरुष है, वही सर्वव्यापी अक्रिय परमशान्त विज्ञानघन चैतन्य मैं हूं । इस प्रकार सूर्यदेवद्वारा परमात्माकी अहंग्रह उपासना करनेवाला उपासक उपास्य देवके साथ अपने आत्माको अभेद अनुभवकरके देहत्यागके उपरान्त सूर्यमण्डलस्थ चैतन्य पुरुषके साथ अभेद होकर "अनावृत्तिः शब्दात्" [व्यास० सू०] अमृतत्वको प्राप्त होता है, एकत्वको प्राप्त होकर फिर उसको शोकमोहरहित होनेसे जन्म धारण नहीं करना पड़ता, अमृतत्वको प्राप्त होता है अमृतत्वको प्राप्त होता है ॥ १७ ॥

इति श्रीमत्परमपूज्यविद्याविनयसम्पन्नपरमकारुणिकहरिभक्तिपरायणश्रीयुत-मिश्रसुखानन्दसूनुकुलपतिविद्यावारिधिपण्डितज्वालाप्रसादमिश्रकृते यजुर्वेदी-यमन्त्रभागे मिश्रभाष्ये चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥

शुभमस्तु.

श्लोक-बाणबाणाङ्कचन्द्रेऽ १९९५ब्दे पौष पूर्णातिथौ गुरौ ।
मिश्रज्वालाप्रसादेन भाष्यपूर्तिः कृता शुभा ॥ १ ॥

समाप्तेयं संहिता ।

पुस्तक मिलनेका पता-खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस, खेतवाडी-बंबई.

# परिशिष्टभागः।



वेदमें बहुधा सोमका वर्णन पाया जाता है, इस कारण सोम:क्या वस्तु है और उसका गुण क्या है सो वर्णन करते हैं सुश्रुत चि० स्थान अ० २९:॥

## सोमामृतका वर्णन।

ब्रह्मादयोऽसृजन्पूर्वममृतं सोमसंज्ञितम्।
जरामृत्युविनाशाय विधानं तस्य वक्ष्यते॥
एक एव खलु भगवान्सोमः स्थाननामाकृति–
वीर्यविशेषैश्चतुर्विंशतिधा भिद्यते,
तद्यथा–
अंशुमान्मुञ्जवांश्चैव चन्द्रमा रजतप्रभः।
दूर्वासोमः कनीयांश्च श्वेताक्षः कनकप्रभः॥
प्रतानवांस्तालवृन्तः करवीरोंशवानपि।
स्वयम्प्रभो महासोमो यश्चापि गरुडाहृतः॥
गायत्र्यस्त्रैष्टुभः पाङ्क्तो जागतः शांकरस्तथा।
आग्निष्टोमो रैवतश्च यथोक्त इति संज्ञितः॥
गायत्र्या त्रिपदा युक्तो यश्चोडुपतिरुच्यते।
एते सोमाः समाख्याता वेदोक्तैर्नामभिः शुभैः॥
सर्वेषामेव चैतेषामेको विधिरुपासने।
सर्वे तुल्यगुणाश्चैव विधानं तेषु वक्ष्यते॥

अर्थ–ब्रह्मादिक देवताओंनें पुरातन कालमें सोमनामक अमृतको उत्पन्न किया यह अमृत वृद्धावस्था और मृत्युके नाशके निमित्त है, अब हम उसका विधान कहते हैं सोम है तो एकही परन्तु स्थान नाम आकृति और वीर्य विशेषसे चौबीस प्रकारका होता है. अंशुमान्, मुंजवान्, चन्द्रमा, रजतप्रभ, दूर्वासोम, कनीयान्, श्वेताक्ष, कनकप्रभ, प्रतानवान्, तालवृन्त, करवीर, अंशवान्, स्वयंप्रभ, महासोम, गरुडाहृत, गायत्र्य, त्रैष्टुभ, पाङ्क, जागत, शांकर, आग्निष्टोम, रैवत,[1] यथोक्त संज्ञक और त्रिपद्यागायत्रीयुक्त उडुपति, इस भांति चौबीस प्रकारके सोम वेदविहितनामवाले हैं इनके सेवनकी एकही विधि और गुणभी एकसे हैं; आगे इनका विधानभी कहेंगे.

१ यह विशेषण सब सोमोंके साथ लगाना।

## पात्रभेदका निर्देश ।

अंशवन्तं सौवर्णे पात्रेऽभिषुणुयात् चन्द्रमसं राजते चोपयुज्याष्ट-
गुणमैश्वर्यमवाप्येशानं देवमनुप्रविशति शेषांस्तु ताम्रमये मृण्मये
वा रोहिते वा चर्म्मणि वितते शूद्रवर्जं त्रिभिर्वर्णैः सोमा उपयो-
क्तव्याः । ततश्चतुर्थे मासे पौर्णमास्यां शुचौ देशे ब्राह्मणानर्च-
यित्वा कृतमङ्गलो निष्क्रम्य यथोक्तं व्रजेदिति–

अर्थ–अंशुमान् सोमको सुवर्णके पात्रमें कूटकर निकालै. चन्द्रसोमको चांदीके पात्रमें निकालकर पिये तो आठगुना ऐश्वर्य हो तथा महादेवका दर्शन हो, शेष सोमोंको तांवे और मिट्टीके पात्रमें तथा रोहित चर्ममें शूद्रके विना तीनों वर्णोंको पीना उचित है, फिर आगे लिखे प्रयोग कर्मके उपरान्त चौथेमहीने पूर्णिमाके दिन पवित्र भूमिमें ब्राह्मणोंका पूजन कर वाहर निकलै यथेच्छ व्यवहार करें.

## सोमपानका फल ।

ओषधीनां पतिं सोममुपयुज्य विचक्षणः ।
दशवर्षसहस्राणि नवां धारयते तनुम् ॥
नाग्निर्न तोयं न विषं न शस्त्रं नास्त्रमेव च ।
तस्यालमायुःक्षपणे समर्थाश्च भवन्ति हि ॥
भद्राणां षष्टिवर्षाणां प्रसूतानामनेकधा ।
कुञ्जराणां सहस्रस्य वलं समधिगच्छति ॥
क्षीरोदं शक्रसदनमुत्तरांश्च कुरूनपि ।
यत्रेच्छति स गन्तुं वा तत्राप्रतिहता गतिः ॥
कन्दर्प इव रूपेण कान्त्या चन्द्र इवापरः ।
प्रह्लादयति भूतानां मनांसि स महाद्युतिः ॥
साङ्गोपांगांश्च निखिलान्वेदान्विदति तत्त्वतः ।
चरत्यमोघसङ्कल्पो देववच्चाखिलञ्जगत् ॥

अर्थ–जो बुद्धिमान् मनुष्य सोमका सेवन करते हैं वे १०००० दशसहस्र वर्षतक नवीन देह धारण किये रहते हैं, अग्नि जल विष शस्त्र अस्त्र उसकी आयु नाश करनेमें समर्थ नहीं होसक्ते, मदमत्त साठ वर्षके हाथीमें जो वल होता है ऐसे हजार हाथियोंका उसमें वल आजाता है वह मनुष्य क्षीर समुद्र इन्द्रपुरी उत्तर कुरु सब स्थानोंमें जा सकता है, कोई भी उसकी गति नहीं रोकसकता, रूपमें कामदेवके तुल्य और कान्तिमें चन्द्रमाकी समान महाकान्तिमान् होकर

मनुष्योंके मनको प्रसन्न करता है, तथा साङ्गोपाङ्ग वेदोंके तत्त्वका ज्ञाता होकर देवताओंकी समान सम्पूर्ण जगतमें विचरता है, तथा उसके संकल्प अनिवार्य होते हैं।

## सोमलताकी परीक्षा।

सर्वेषामेव सोमानां पत्राणि दश पंच च।
तानि शुक्ले च कृष्णे च जायन्ते निपतन्ति च॥
एकैकं जायते पत्रं सोमस्याहरहस्तदा।
शुक्लस्य पौर्णमास्यान्तु भवेत्पञ्चदशच्छदः॥
शीर्यते पत्रमेकैकं दिवसेदिवसे पुनः।
कृष्णपक्षक्षयेऽत्रापि लता भवति केवला॥

अर्थ-सब प्रकारकी सोमलतामें पन्द्रह पत्ते होते हैं, वे शुक्लपक्षमें उत्पन्न होकर कृष्णपक्षमें गिर जाते हैं, शुक्लपक्षकी प्रतिपदासे नित्य प्रतिचन्द्रकी कलाके साथ एक २ पत्ता निकलने लगता है इस प्रकार पूर्णिमाके दिन पन्द्रह पत्ते होजाते हैं और कृष्णपक्षकी प्रतिपदासे चन्द्रकला क्षीण होनेके साथ एक २ पत्ता नित्य गिरता है,और अमावस्याको लतामात्र शेष रह जाती है, इसीसे इसको सोम लता कहते हैं, सोम नाम चन्द्रमाका है।

## अंशुमान् रजतप्रभ मुञ्जवानके लक्षण।

अंशुमानाज्यगन्धस्तु कन्दवान्रजतप्रभः।
कदल्याकारकन्दस्तु मुञ्जवाँल्लशुनच्छदः॥

अर्थ-अंशुमान् सोममें घीके समान सुगंधि होती है, रजतप्रभमें कन्द होता है मुञ्जवानमें कदलीके आकारका कन्द और लहसनके समान पत्ते होते हैं।

## चन्द्रमा गरुडाहृत श्वेताक्षका लक्षण।

चन्द्रमाः कनकाभासो जले चरति सर्वदा।
गरुडाहृतनामा च श्वेताक्षश्चापि पाण्डुरौ॥
सर्पनिर्मोकसदृशौ तौ वृक्षाग्रावलम्बिनौ।
तथान्यैर्मण्डलैश्चित्रैश्चित्रिता इव भान्ति ते॥

अर्थ-सुवर्णके समान कान्तिमान् और जलमें प्रगट होनेवाला सोम चन्द्रसंज्ञक है, गरुडाहृत और श्वेताक्ष यह पाण्डुवर्णके होते हैं, सर्पकी कैंचलीके समान वृक्षके अग्रभागमें लटके रहते हैं, औरभी अनेक प्रकारके चित्र विचित्र मंडल उसमें होते हैं.

सर्व एव तु विज्ञेयाः सोमाः पञ्चदशच्छदाः ।
क्षीरकन्दलतावन्तः पत्रैर्नानाविधैः स्मृताः ॥

अर्थ-सवही प्रकारके सोमोंमें पन्द्रह पत्ते होते हैं, इनमें दूध कन्द और लता होती हैं परन्तु पत्ते भाँति २ के होते हैं ।

## सोमलताका स्थान ।

हिमवत्यर्बुदे सह्ये महेन्द्रे मलये तथा ।
श्रीपर्वते देवगिरौ गिरौ देवसहे तथा ॥
पारिपात्रे च विन्ध्ये च देवसुन्दे ह्रदे तथा ।
उत्तरेण वितस्तायाः प्रवृद्धा ये महीधराः ॥
पञ्च तेषामधो मध्ये सिन्धुनामा महानदः ।
हठवत्प्लवते तत्र चन्द्रमाः सोमसत्तमः ॥
तस्योद्देशेषु वाप्यस्ति मुंजवानंशुमानपि ।
काश्मीरेषु सरो दिव्यं नाम्ना क्षुद्रकमानसम् ॥
गायत्र्यस्त्रैष्टुभः पाङ्क्तो जागतः शाङ्करस्तथा ।
अत्र सन्त्यपरे चापि सोमाः सोमसमप्रभाः ॥

अर्थ-हिमालय, अर्बुद ( आबूपर्वत ), सह्याद्रि, महेन्द्राचल, मलयागिरि, श्रीपर्वत, देवगिरि, देवसह, पारिपात्र, विन्ध्याचल, देवसुन्द सरोवर ( जलकुम्भी ) व्यास नदीके उत्तर पर्वतोंमें तथा जहां पंजावकी पांचों नदी सिंधुमें मिलती हैं वहां चन्द्रनामक सोम उत्पन्न होता है, उन्हींके समीप अंशुमान् और मुञ्जवान् सोम भी हैं काश्मीरके उत्तर मानससरोवरमें गायत्र्य, त्रैष्टुभ, पांक्त, जागत, और शांकर, तथा और भी चन्द्रमाके समान कान्तिवाले सोम प्रगट होते हैं, विशेषकर यज्ञोंमें इन्हींका व्यवहार होता है ।

न तान्पश्यन्त्यधर्मिष्ठाः कृतघ्नाश्चापि मानवाः ।
भेषजद्वेषिणश्चापि ब्राह्मणद्वेषिणस्तथा ॥

अर्थ-अधर्मी कृतघ्नी वैद्यद्वेषी अथवा ओषधियोंके द्वेषी ब्राह्मणद्रोही पुरुषोंको सोमलताका दर्शन नहीं होता ।

## सोमविधान ।

अतोन्यतमं सोममुपयुयुक्षुः सर्वोपकरणपरिचारकोपेतः प्रशस्तदेशे त्रिवृतमागारं कारयित्वा हृतदोषः, प्रतिसंसृष्टभक्तप्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रेष्वंशुमन्तमादायाध्वरकल्पेनाहृतमभिषुतमभिहुतं चान्तरागारे कृतमङ्गलः सोमकन्दं सुवर्णसूच्या विदार्य्य पयो गृह्णीयात् सौवर्णे पात्रेऽञ्जलिमात्रं ततः सकृदेवोपयुञ्जीत नास्वा-

दयंस्तत उपस्पृश्य शेषमप्स्ववसाद्य यमनियमाभ्यामात्मानं संयोज्य वाग्यतोभ्यन्तरतः सुहृद्भिरुपास्यमानो विहरेत् ।

अर्थ–इन सोमोंमेंसे किसी एकके सेवनकी इच्छा करनेवाले पुरुषको उचित है कि, उत्तम भूमिमें एक त्रिवृत स्थान बनवावे, अर्थात् जिसके बाहरकी ओर तीन परकोटे हों, उसमें सब प्रकारकी सामग्री रखकर सब प्रकारके कर्म करनेमें निपुण परिचारकोंको नियुक्त करै, स्वयं वमन विरेचनसे शुद्ध होकर उचित भोजन का नियम कर शुभ तिथि करण मुहूर्त नक्षत्रमें अंशुमान् सोमको अग्निष्टोमविधिसे लाकर ऋत्विजोंसे कुटवाय हवन करावे, फिर घरके भीतर बैठ मंगलपाठ कराय सोमकन्दको सुवर्णकी शलाकासे चीरे, उसके रसको सुवर्णपात्रमें भरले, उसमेंसे एक अंजलि ( कुडव ) भर विना स्वाद लिये एक साथ पीजाय, फिर जलसे आचमनकर शेषको जलमें डाल यम नियमसे चित्तकी वृत्तियोंको रोक मौन साध कर मित्रोंके सहित उस घरमें बैठै उठै ।

रसायनं पीतवांस्तु निवाते तन्मनाः शुचिः ।
आसीत तिष्ठेत्क्रामेच्च न कथंचन संविशेत् ॥

अर्थ–रसायन पिये मनुष्यको उसी ओषधीमें चित्त लगाना उचित है निवात स्थानमें पवित्र होकर बैठना चाहिये कभी बैठे कभी टहले पर सो न जाय ।

सायं वा भुक्तवान् श्रुतशान्तिः कुशशय्यायां कृष्णाजिनोत्तरायां सुहृद्भिरुपास्यमानः शयीत तृषितो वा शीतोदकमात्रां पिबेत् । ततः प्रातरुत्थायोपश्रुतशान्तिः कृतमंगलो गां स्पृष्ट्वा तथैवासीत । तस्य जीर्णे सोमे छर्दिरुपपद्यते ततः शोणिताक्तं कृमिव्यामिश्रं छर्दितवतः सायं शृतशीतं क्षीरं वितरेत् । ततस्तृतीयेऽहनि कृमिव्यामिश्रमतिसर्य्यते । स तेनानिष्टप्रतिग्रहभुक्तप्रभृतिभिर्विशेषैर्मुक्तः शुद्धतनुर्भवति । ततः सायं स्नातस्य पूर्ववदेव क्षीरं वितरेत् । क्षौमवस्त्रास्तृतायां चैनं शय्यायां शाययेत् । ततश्चतुर्थेऽहनि तस्य श्वयथुरुत्पद्यते । ततः सर्वाङ्गेभ्यः कृमयो निष्क्रामन्ति तदहश्च शय्यायां पांशुभिरवकीर्य्यमाणः शयीत ।

अर्थ–संध्या समय भोजन करै, और मंगलपाठ श्रवण उपरान्त कुशाकी शय्या[1] पर कृष्ण मृगचर्म विछाय मित्रगणोंसहित शयन करै, प्यास लगे तो थोडा थोडा ठंडा जल पीवे, फिर प्रभात समय उठ मंगलपाठ और स्वस्तिवाचनसे आनंदित हो गौका स्पर्शकर पूर्वकी ओर बैठे, कोई कहते हैं गोदान करे सोमरसके पचनेपर वमन होने लगती है, यहांतक कि, उसमें रुधिर और कीडे आने लगते हैं ऐसा होनेपर सायं समय ओटायाहुआ दूध ठंडाकर पान करावे तब तीसरे दिन दस्त

१ कोई कुशातृणसे बनी खट्वाका अर्थ करते है ।

आने लगते हैं, जिसमें कीडेभी निकलते हैं, ऐसा होनेसे अनिष्ट प्रतिग्रह भोजनके दोषोंसे निर्मुक्त होकर शुद्ध देहवाला होजाता है, फिरभी संध्या समय स्नान कराय प्रथमकी समान दुग्धपान करावे, और रेशमी वस्त्र बिछी शय्यापर शयन करावे, तब चौथे दिन इस मनुष्यकी देहमें सूजन उत्पन्न होती है और सब देहसे कीडे गिरने लगते हैं, उस दिन शय्यापर धूरि बिछाय सुवावे ।

ततः सायं पूर्ववदेव क्षीरं वितरेत् । एवं पंचमषष्ठयोर्दिवसयोर्वर्तेत । केवलमुभयकालमस्मै क्षीरं वितरेत् । ततः सप्तमेऽहनि निर्मांसस्त्वगस्थिभूतः केवलं सोमपरिग्रहादेवोच्छ्वसिति तदहश्च क्षीरेण सुखोष्णेन परिषिच्य तिलमधुकचन्दनानुलिप्तदेहं पयः पाययेत् । ततोष्टमेऽहनि प्रातरेव क्षीरपरिषिक्तं चन्दनप्रदिग्धगात्रं पयः पाययित्वा पांशुशय्यां समुत्सृज्य क्षौमास्तृतायां शाययेत् । ततो मांसमाप्याय्यते त्वक् चावदलति, दन्तनखरोमाणि चास्य पतन्ति तस्य नवमदिवसात् प्रभृत्यणुतैलाभ्यङ्गः सोमवल्ककषायपरिषेकः ।

अर्थ—फिर संध्यासमय पहलेकी समान दूधका पान करावे इसी प्रकार पांचवें छठे दिन करे दोनोंसमय दूधका पान करावे फिर सातवें दिन उस मनुष्यकी मांस और त्वचा जाती रहती हैं केवल अस्थिमात्र शेष रहजाती हैं, सोमके सहारेसेही केवल सांस लेता है उस दिन उसके देहपर थोडा गरम दूध डालकर तिल मुलहटी और चन्दनका लेप कर दे और दूध पान करावे फिर आठवें दिन प्रातःकालही दूधसे परिषेक करके चन्दन लगाय दूध पिवाय धूलकी शय्यासे उठाकर रेशमी वस्त्र बिछी हुई शय्यापर शयन करावे, तब इसकी अस्थियोंपर मांस आने लगताहै त्वचा हटती जाती है, दांत नख रोम गिर पडते हैं, नौवें दिन अणुतैल लगाकर सोमकी छालके क्वाथसे सेचन करावे । टीकाकार कहते हैं लेपकरे ( उद्वटन )

ततो दशमेऽहन्येतदेव वितरेत् । ततोऽस्य त्वक्स्थिरतामुपैति एवमेकादशद्वादशयोर्वर्तेत तत्र त्रयोदशात्प्रभृति सोमवल्ककषायपरिषेकः एवमाषोडशाद्वर्तेत ततः सप्तदशाष्टादशयोर्दिवसयोर्दशना जायन्ते । शिखरिणः स्निग्धवज्रवैदूर्य्यस्फटिकनिकाशाः समाःस्थिराःसहिष्णवः । तदाप्रभृति चानवैः शालितण्डुलैः क्षीरयवागूमुपसेवेत यावत्पंचविंशतिरिति, ततोस्मै दद्याच्छाल्योदनं मृदूभयकालं पयसा । ततोऽस्य नखा जायन्ते विद्रुमेन्द्रगोपकतरुणादित्यप्रकाशाः स्थिराः। स्निग्धा लक्षणसम्पन्नाः केशाश्च जायन्ते त्वक् च नीलोत्पलातसीपुष्पवैदूर्य्यप्रकाशा । ऊर्द्ध्वंच मासात्केशान्वापयेद्वापयित्वा चोशीरचन्दनकृष्णतिलकल्कैः शिरः प्रदिह्यात्पयसा वा स्नापयेत् ।

अर्थ—इसी प्रकार दशवें दिन उपचार करे उस दिन इसकी त्वचा कुछ कठोरता धारण करती है, इसीप्रकार ग्यारहवें और बारहवें दिन करे, तेरहें दिनसे सोम-

वल्कके काथसे स्नान करता रहै, इस प्रकार सोलह दिनतक करै फिर सत्रहमें और अठारहवें इन दो दिनोंमें दांत निकल आते हैं, यह दांत शिखरदार चिकने हीरे वैडूर्य और स्फटिकके समान कान्तिवाले समान स्थिर और कडी वस्तुके तोडनेवाले होते हैं, उस दिनसे पचीसवें दिनतक पुराने शाली चावल दूध और यवागूका सेवन करै, फिर शालीचावलोंका भात दूधके संग खाता रहै फिर नख निकल आते हैं ये नख मूंगे वीरबहूटी और प्रभातके सूर्यकी समान लाल स्थिर चिकने और सर्वलक्षणसंपन्न होते हैं फिर चिकने और सर्वलक्षणसम्पन्न केशभी ऊगते हैं नीलकमल अलसीके फूल और वैदूर्यकी समान त्वचाः उत्पन्न होती है, एक महीने पीछे केश मुडवाकर उसीर चन्दन और काले तिलका शिरपर लेप करै और पानीसे धो डाले।

ततोऽस्यानन्तरं सप्तरात्रात्केशा जायन्ते, भ्रमराञ्जननिभाः कुञ्चिताः स्निग्धास्त-त्स्त्रिरात्रात्प्रथमपरिसरान्निष्क्रम्य मुहूर्तं स्थित्वा पुनरेवान्तः प्रविशेत्। ततोऽस्य बला-तैलमभ्यङ्गार्थेऽवचार्य्यम्। यवपिष्टमुद्वर्तनार्थे सुखोष्णञ्च पयः परिषेकार्थे। अजकर्ण-कषायमुत्सादनार्थे। सोशीरं कूपोदकं स्नानार्थे। चन्दनमनुलेपार्थे। आमलकरस-विमिश्राश्चास्य यूषसूपविमिश्राश्चास्य यूषसूपविकल्पाः। क्षीरमधुकासिद्धश्च कृष्ण-तिलमवचारणार्थे। एवं दशरात्रं ततोऽन्यद्दशरात्रं द्वितीये परिसरे वर्तेत, ततस्तृतीये परिसरे स्थिरीकुर्वन्नात्मानमन्यद्दशरात्रमासीत किञ्चिद्वातपपवनान् वा सेवेत पुनः स्वान्तः प्रविशेत्। न चात्मानमादर्शेषु वा निरीक्षेत रूपशालित्वात्। ततोन्यद्दश-रात्रं क्रोधादीन्परिहरेदेवं सर्वेषामुपयोगः। विशेषतस्तु वल्लीमतानक्षुपादयः सोमा भक्षयितव्याः, तेषान्तु प्रमाणमर्द्धचतुर्थमुष्टयः।

अर्थ—तब सात दिनके पीछे भौंरे अथवा अंजनके समान काले घूँघरवाले चिकने बाल उत्पन्न होजायँगे, पश्चात् तीसरे दिन पहले घरसे निकलकर दूसरेमें आवे, घडी दो घडी रुककर फिर भीतर ही घुसजाय, तथा बलाका तेल मलवाने लगे, जौंकी पिट्टीका उबटना करै, थोडे गरम जलसे परिषेक करै, उत्सादनके निमित्त शालके वृक्षकी छालका काढा दे, खस डालकर कूपोदक स्नानमें हित है, अनुलेपनके लिये चन्दन दे, आमलेका रस मिलाकर यूष और दालका सेवन करै, दूध और मुलहटी डालकर काले तिलोंसे अवचारण करै,इसप्रकारण दश दिन करके दूसरे दश दिनमें दूसरे घरमें आवें फिर दशदिन पीछे तीसरे घरमें आया जाया करै, थोडी देर हवा और धूपमें फिरकर फिर भीतर चला जाय, अत्यन्त रूपवान् होनेसे अपना मुख दर्पणमें न देखे फिर दश दिनतक क्रोधादि न करै, यही विधि

सब प्रकारके सोमोंके सेवन करनेकी है, विशेषकर वेल लता और क्षुपादि सोमोंका भक्षण करना चाहिये इनकी मात्रा साढे चार मुष्टि अर्थात् अठारह तोले है। चार महीने उपरान्त यथेच्छ विहरै इसप्रकार सुश्रुतमें सोमका वर्णन किया है रसायन प्रयोगसे कायाकल्प होजाता है और यज्ञादिमें सेवनसे बुद्धि और आयु बढती है अब इसके आगे अध्यात्म यज्ञका निरूपण करते हैं.

## अध्यात्मयज्ञ।

वेदमें तीन काण्ड, हैं कर्म उपासना और ज्ञान. कर्मसे ही मन शुद्ध होताहै उससे उपासनामें अधिकार उसके द्वारा ईश्वरसान्निध्य और ज्ञानसे मोक्ष होताहै वैदिक कर्म मुख्यकर यज्ञ है, वह दो प्रकारका है अभ्यन्तर और वाह्य। नवीन अधिकारी उसको वाह्य उपकरणसे करते हैं, और ज्ञानी उसको मनमें करते हैं, स्थूल बाह्य अभ्याससे अन्तर अभ्यास दृढ होताहै, वाह्य साधन दर्शपौर्णमाससे अग्निहोत्रपर्यन्त लिखे हैं. अब ज्ञानियोंके अन्तर साधन को दिखाते हैं कि, जिस यज्ञको ज्ञानी ब्राह्मणादि निरन्तर सम्पादन करते हैं, यूपरशनासे शोभित इस शरीर यज्ञका यजमान पत्नी ऋत्विज अध्वर्यु होता ब्राह्मणाच्छंसी इत्यादि वर्णन करते हैं, जितनी सामग्री यज्ञमें होती हैं वह इस शरीरयज्ञमें वर्णन करते हैं यथाहि–

अस्य शरीरयज्ञस्य यूपरशनाशोभितस्य आत्मा यजमानः बुद्धिः पत्नी वेदा महर्त्विजः, प्राणो ब्राह्मणाच्छंसी, अपानः प्रतिप्रस्थाता, व्यानः प्रस्तोता, समानो मैत्रावरुणः, उदान उद्गाता, अहङ्कारोऽध्वर्युः, होता चित्तम्, शरीरं वेदिः, नासिकोत्तरवेदिः, मूर्द्धा द्रोणकलशः, दक्षिणहस्तः स्रुवः, सव्यहस्त आज्यस्थाली, श्रोत्रे आघारौ, चक्षुषी आज्यभागौ, ग्रीवाधारा पोता, तन्मात्राणि सदस्याः, महाभूतानि प्रयाजाः, भूतान्यनुयाजाः, जिह्वेडा, दन्तोष्ठौ सूक्तवाकः, तालुः शंयोर्वाकः, स्मृतिर्दयाक्षान्तिरहिंसा पत्नी संयाजाः, ओङ्कारो यूपः, आशा रशना, मनोरथः कामः, पशुः, केशा दर्भाः, बुद्धीन्द्रियाणि यज्ञपात्राणि, कर्मेन्द्रियाणि हवींषि, अहिंसा इष्टयः, त्यागो दक्षिणा, अवभृथं मरणात्।

सर्वा ह्यस्मिन्देवताः शरीरेऽधिसमाहिताः।
वाराणस्यां मृतो वापि इदं वा ब्रह्म यः पठेत्॥

एकेन जन्मना जन्तुर्मोक्षञ्च प्राप्नुयादिति प्राणाग्निहोत्रोपनिषत् खं० ४ यह उपनिषद् चार खण्डोंमें है यहां हमने कार्यमात्र लिखा है सूर्य अग्नि मूर्धास्थानमें स्थित है, दर्शनाग्नि आहवनीयरूपसे मुखमें स्थित है, जाठराग्नि दक्षिणाग्नि है,

यह हृदयमें स्थित है, कोष्ठाग्नि गार्हपत्यरूपसे नाभिमध्यमें स्थित है, इस शरीरमें मुख्य तीन नाडी हैं. इडा, पिङ्गला, सुषुम्ना–ललाटमें स्थित चन्द्रमण्डलसे नाडी द्वारा च्युत हुए शुक्र रूप अमृतसे प्रजा उत्पत्तिके कर्मवाला पुँल्लिङ्ग मूल अग्नि-कुण्ड मध्यमें है, उस अग्निकुण्डमें पतित हुआ शुक्र प्राणसे आकृष्ट हो लिङ्गाग्र द्वारा गर्भाशयमें प्रवेश कर प्रजा होता है इससे यह शरीर अग्नीषोमात्मक है अब इसके यजमानादि कहते हैं अस्येति–यूपरशनाशोभित शरीर यज्ञका आत्मा यजमान है, बुद्धि पत्नी, वेद महाऋत्विज, प्राण ब्राह्मणाच्छंसि ऋत्विक्, अपान प्रतिप्रस्थाता ऋत्विज सहकारी, व्यान, प्रस्तोता स्तुति करनेवाला ऋत्विक, समान मैत्रावरुण ऋत्विक्, उदान उद्गाता ऋत्विक्, अहंकार अध्वर्यु, होता हवन करनेवाला चित्त, शरीर वेदि, नासिका उत्तर वेदि, मूर्द्धा शिर द्रोणकलश, दक्षिण हाथ स्रुव, बायां हाथ घृतस्थाली, दोनों कान आघार, दोनों नेत्र घृतभाग, गर्दन आधार पोता, ( पावमानी पढनेवाला ) तन्मात्रा सभासद, महाभूत प्रयाज ( यज्ञस्तुति ) पञ्चभूत अनुयाज्य, जिह्वा इडापात्र, दन्तोष्ठ सूक्तवाक, तालु शंयोर्वाक, स्मृति दया सहनशीलता अहिंसा यह पत्नीसंयाज हैं, ओंकार यूप, आशा रस्सी, मन रथ, कामही पशु, बाल कुशा, बुद्धिइन्द्रिय यज्ञके पात्र, कर्मइन्द्रियही हवि, अहिंसा इष्टि, त्याग दक्षिणा, देहरूप मलका दूर करनाही यज्ञान्त स्नान है, यदि कहो देवताके विना यज्ञ किस प्रकार होगा इसपर कहते हैं सब अधिदैव अध्यात्म हैं चक्षु आदिमें सूर्यआदि देवता स्थित हैं इस यज्ञको जो करते हैं वाराणसीमें मृतक हुएकी समान उनकी मोक्ष होती है, जो इसको पढते हैं वह एकही जन्ममें मुक्त होते हैं. इस प्रकारसे ज्ञानयज्ञ करनेसे मुक्ति होती है.

---



॥ श्रीः ॥

# अथ याज्ञवल्क्यशिक्षा प्रारभ्यते ।

श्रीगणेशाय नमः ।

अथातस्त्रैस्वर्यलक्षणंव्याख्यास्यामः ।
उदात्तश्चानुदात्तश्चस्वरितश्चतथैवच ॥
लक्षणंवर्णयिष्यामिदैवतंस्थानमेवच ॥ १ ॥

अब यजुर्वेदियोंके उपयोगिनी याज्ञवल्क्य शिक्षाका आरम्भ करते हैं. प्रथम तीनों स्वरोंका लक्षण कहते हैं, उदात्त, अनुदात्त और स्वरित यह तीन स्वर हैं इनके लक्षण देवता स्थान वर्णन करताहूं ॥ १ ॥

शुक्लमुच्चंविजानीयान्नीचंलोहितमुच्यते ॥
श्यामंतुस्वरितंविंद्यादग्निरुच्चेतुदैवतम् ॥ २ ॥

उदात्त स्वर शुक्ल, अनुदात्त लाल, स्वरितका श्याम रंग है, उदात्तका अग्नि देवता ॥ २ ॥

नीचेसोमंविजानीयात्स्वरितेसविताभवेत् ॥
उदात्तंब्राह्मणंविंद्यान्नीचःक्षत्रियउच्यते ॥ ३ ॥

अनुदात्तका चन्द्रमा, स्वरितका सविता देवता है, उदात्त ब्राह्मण, अनुदात्त क्षत्रिय ॥ ३ ॥

वैश्यंतुस्वरितंविंद्याद्भारद्वाजमुदात्तकम् ॥
नीचंगोतममित्याहुर्गार्ग्यंचस्वरितंविदुः ॥ ४ ॥

स्वरितस्वर वैश्य वर्ण है, उदात्तका भरद्वाज, अनुदात्तका गौतम और स्वरितका गार्ग्य ऋषि हैं ॥ ४ ॥

विंद्यादुदात्तंगायत्रंनीचंत्रैष्टुभमुच्यते ॥
जागतंस्वरितंविंद्यादतएवंनियोगतः ॥ ५ ॥

उदात्तका गायत्री, अनुदात्तका त्रिष्टुप्, स्वरितका जगती छंद जानना चाहिये यह इनका विधान है ॥ ५ ॥

गांधर्ववेदेयेप्रोक्ताःसप्तषड्जादयःस्वराः ॥
तएववेदेविज्ञेयास्त्रयउच्चादयःस्वराः ॥ ६ ॥

गन्धर्व वेदमें जो षड्ज मध्यम धैवत पञ्चम ऋषभ गांधार निषाद यह सात स्वर कहे हैं, वे वेदमें उदात्त अनुदात्त स्वरितके अन्तर्गत जानना ॥ ६ ॥

उच्चौनिषादगांधारौनीचौऋषभधैवतौ ॥
शेषास्तुस्वरिताज्ञेयाःषड्जमध्यमपंचमाः ॥ ७ ॥

निषाद गांधार उदात्त हैं, ऋषभ धैवत अनुदात्त हैं, षड्ज मध्यम पञ्चम यह स्वरित हैं ॥ ७ ॥

षड्जोवेदेशिखंडीस्यादृषभःस्यादजामुखे ॥
गावारटंतिगांधारंक्रौञ्चाश्चैवतुमध्यमम् ॥ ८ ॥

वेदमें षड्ज स्वर मयूरकी वाणी है, बकरीके मुखसे ऋषभका शब्द होता है, गौ गांधार और क्रौञ्च ( चकवा ) मध्यम स्वरसे बोलता है ॥ ८ ॥

कौकिलःपञ्चमोज्ञेयोनिषादंतुवदेद्गजः ॥
आश्वश्चधैवतोज्ञेयःस्वराःसप्तेतिगीयते ॥ ९ ॥

कोकिला पञ्चम स्वरसे, हाथी निषाद स्वरसे, घोडा धैवत स्वरसे बोलता है इस प्रकार यह सात स्वर हैं ॥ ९ ॥

निमेषमात्रःकालःस्याद्विद्युत्कालस्तथापरे ॥
अक्षरात्तुल्ययोगाच्चमतिःस्यात्सोमशर्मणः ॥ १० ॥

जितनी देरमें पलक लगे इतने कालका नाम निमेष है, कोई कहते हैं जितने समयमें बिजली चमके इतने कालको निमेष कहते हैं, वर्णोंके असमान सम्बन्धके उच्चारणमें जितना समय लगे वह एक मात्रा कहाती है, यह सोमशर्माका कथन है ॥ १० ॥

सूर्यरश्मिप्रकाशाद्याकणिकायत्रदृश्यते ॥
आणवस्यतुसामात्रामात्राचचतुराणवा ॥ ११ ॥

सूर्यकी किरणोंके प्रकाशमें जो कणिका दिखाई देते हैं वही अणुकी मात्रा है, यह चार अणुकी एक मात्रा होती है ॥ ११ ॥

मानसेचाणवंविंद्यात्कण्ठेविंद्याद्द्विराणवम् ॥
त्रिराणवंतुजिह्वाग्रेनिस्सृतंमात्रिकंविदुः ॥ १२ ॥

मनमें अणु कण्ठमें आनेतक दो अणु, जिह्वाके अग्रभागमें आनेमें तीन अणु और बाहर निकलनेपर चार अणुकी मात्रा होती है ॥ १२ ॥

अवग्रहेतुकालःस्यादर्धमात्राप्रकीर्त्तिता ॥
पदयोरंतरेकाल एकमात्राविधीयते ॥ १३ ॥

"समासविशिष्ट पदके पूर्वभागमें एक मात्रा काल विराम करके अग्रिम पदका उच्चारण करना चाहिये यह अवग्रह है, याज्ञवल्क्यके मतमें अर्धमात्रिक कालका विराम नहीं कहा है" जितना समय अवग्रहमें लगे वह अर्ध मात्राका समय है, और पदोंके अन्तरमें एक मात्रा विरामकाल है ॥ १३ ॥

ऋचोर्द्धेतुद्विमात्रःस्यात्त्रिमात्रःस्यादृगंतके ॥
रिक्तंतुपाणिमुत्क्षिप्यद्वेमात्रेधारयेद्बुधः ॥ १४ ॥

आधी ऋचा होनेपर दो मात्राका समय, और ऋक्की पूर्तिमें तीन मात्राका समय है, रीते हाथको दो मात्रा पर्यन्त बुद्धिमान् उठावै ॥ १४ ॥

एकमात्रोभवेद्ध्रस्वोद्विमात्रोदीर्घउच्यते ॥
त्रिमात्रस्तुप्लुतोज्ञेयोव्यंजनश्चार्द्धमात्रकम् ॥ १५ ॥

एक मात्राका ह्रस्व, दोका दीर्घ, तीनका प्लुत होता है, और व्यंजन अर्ध मात्राका होता है ॥ १५ ॥

विवृतौचावसानेचऋचोर्द्धेचतथापरे ॥
पदेचपादसंस्थानेशून्यहस्तंविधीयते ॥ १६ ॥

विवार प्रयत्नमें अवसानमें अर्धऋचामें तथा पर पदमें पादके अन्तमें, शून्य हस्तका प्रयोग करै ॥ १६ ॥

प्रणवंतुप्लुतंकुर्याद्व्याहृतीर्मातृकाविदुः ॥
चापस्तुवदतेमात्रांद्विमात्रांवायसोब्रवीत् ॥ १७ ॥

ॐकारको प्लुत उच्चारण करै व्याहृती मातृकारूप हैं, नीलकण्ठ एक मात्रासे काक दो मात्रासे ॥ १७ ॥

शिखीवदेत्त्रिमात्रांवैमात्राणामितिसंस्थितिः ॥
वर्णोजातिश्चमात्राचगोत्रंछन्दश्चदैवतम् ॥ १८ ॥

मोर तीन मात्रासे बोलता है, यह मात्राओंकी मर्यादा है वर्णोंकी जाति मात्रा गोत्र छन्द देवता ॥ १८ ॥

एतत्सर्वंसमाख्यातंयाज्ञवल्क्येनधीमता ॥
हस्तौतुसंयतौधार्यौजानुभ्यामुपरिस्थितौ ॥ १९ ॥

यह सब बुद्धिमान् याज्ञवल्क्यजीने वर्णन किया है । अब अध्ययनविधि कहते हैं, नियमित होकर अपने दोनो हाथोंको दोनो जांघोंपर धरै ॥ १९ ॥

गुरोरनुमतंकुर्यात्पठन्नान्यमतिर्भवेत् ॥
ऊरुभागेतृतीयेतुकरंविन्यस्यदक्षिणम् ॥ २० ॥

और गुरु की आज्ञासे अनन्यमति होकर पाठ आरंभ करै, ऊरुके तृतीय भागमें दहिना हाथ धरके ॥ २० ॥

प्रसन्नमानसोभूत्वाकिंचिन्निम्नमधोमुखम् ॥
प्रणवंप्राक्प्रयुञ्जीतव्याहृतीस्तदनंतरम् ॥ २१ ॥

प्रसन्न मनसे कुछ मुख नीचा किये हुए पहले ॐकार और फिर व्याहृतियोंका उच्चारण करके ॥ २१ ॥

सावित्रींचानुपूर्व्येणततोवेदान्समारभेत् ॥
कूर्मोऽङ्गानीवसंहृत्यचेष्टांदृष्टिंदृढंमनः ॥ २२ ॥

फिर गायत्रीको पाठकर वेदोंका आरंभ करै, जिस प्रकार कछुआ अपने अंग संकुचितकरलेताहै, इसीप्रकार चेष्टा दृष्टि और मनको दृढ करै ॥ २२ ॥

स्वस्थःप्रशांतोनिर्भीकोवर्णानुच्चारयेद्बुधः ॥
नाभ्याहन्यान्ननिर्हन्यान्नगायेन्नैवकंपयेत् ॥ २३ ॥

स्वस्थ, शान्त, और निर्भय होकर अक्षरोंको बुद्धिमानीसे उच्चारण करै, न एक वर्णके उच्चारणमें दोदो उच्चारण करै न तोडकर पढै, न गाता हुआ और न कम्पित होताहुआ पढै ॥ २३ ॥

यथैवोच्चारयेद्वर्णांस्तथैवैतान्समापयेत् ॥
निवेश्यदृष्टिंहस्ताग्रेशास्त्रार्थमनुचिन्तयेत् ॥ २४ ॥

जिसप्रकार वर्णोंको उच्चारण करै उसीप्रकार समाप्त करै, दृष्टिको हाथके अग्रभागमें रखकर शास्त्रके अर्थको विचारे ॥ २४ ॥

सममुच्चारयेद्वर्णान्हस्तेनचमुखेनच ॥
स्वरश्चैवतुहस्तश्चद्वावेतौयुगपत्स्थितौ ॥ २५ ॥

हाथसे स्वर लक्षित कर और मुखसे वर्णोंको उच्चारण करै, स्वर और हाथ यह दोनों समानही स्थित होते हैं ॥ २५ ॥

हस्तभ्रष्टःस्वरभ्रष्टोनवेदफलमश्नुते ॥
नकरालोनलंबोष्ठोनाव्यक्तोनानुनासिकः ॥ २६ ॥

हस्त और स्वरसे भ्रष्ट होनेसे वेदपाठका फल नहीं मिलता, तीक्ष्ण बोलना, लम्बे होठ करना, जो समझमें न आवे ऐसा अव्यक्त उच्चारण करना नाकसे गून-गुनाकर बोलना ॥ २६ ॥

गद्गदोबद्धजिह्वश्चनवर्णान्वक्तुमर्हति ॥
प्रकृतिर्यस्यकल्याणीदंतोष्ठौयस्यशोभनौ ॥ २७ ॥

बोलनेमें कण्ठका गद्गद होना, जिह्वाका बद्ध होना, इनसे वर्ण उच्चारण नहीं हो सकता, जिसकी प्रकृति अच्छी है और जिसके दांत तथा होठ अच्छे हैं॥२७॥

प्रगल्भश्चविनीतश्चसवर्णान्वक्तुमर्हति ॥
शंकितंभीतमुद्घुष्टमव्यक्तमनुनासिकम् ॥ २८ ॥

जो उच्चारणमें प्रगल्भ और गुरुजनोंके सामने नम्रता विनयसे सम्पन्न है वह वर्ण उच्चारण अच्छी रीतिसे कर सकता है. शंकित, भीत, ऊंचा बोलना, अस्पष्टता नासिकामें बोलना ॥ २८ ॥

काकस्वरंमूर्ध्निगतंतथास्थानविवर्जितम् ॥
विस्वरंविरसंचैवविश्लिष्टंविषमाहतम् ॥ २९ ॥

काककी समान बोलना, सब वर्णोंको मूर्द्धामें उच्चारण करना, स्थानरहित बोलना, कुस्वरसे बोलना, अमिलित बोलना, विषमरूपसे आहतकरना ॥ २९ ॥

व्याकुलंतालहीनंचपाठदोषाश्चतुर्दश ॥
संहितास्वारबहुलःपदसंज्ञासमाकुलः ॥ ३० ॥

व्याकुलता, लयरहित होना यह चौदह पाठके दोष हैं। संहति, ( बहुत संघट्टता ) स्वरकी अधिकाई, और पद संज्ञासे व्याप्त ॥ ३० ॥

क्रमसंधिसमाकीर्णोदुस्तरोमंत्रसागरः ॥
ऋक्संहितांत्रिरभ्यस्ययजुषांवासमाहितः ॥ ३१ ॥

क्रम और संधिसे युक्त मन्त्रसागर बडा दुस्तर है ऋक् वा यजुः संहिताको तीनवार सावधानीसे अभ्यास करके ॥ ३१ ॥

साम्नांवासरहस्यांचसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥
संहितानयतेसूर्यंपदंचशशिनःपदम् ॥ ३२ ॥

वा रहस्यसहित सामका पाठ करके सब पापोंसे छूट जाता है संहिता सूर्य लोकको, पद चन्द्रके लोकको ॥ ३२ ॥

क्रमश्चनयतेसूक्ष्मंयत्तत्पदमनामयम् ॥
कालिंदीसंहिताज्ञेयापदयुक्तासरस्वती ॥ ३३ ॥

और क्रम सूक्ष्म अनामय पदको प्राप्त करता है, संहिता कालिन्दी है पदयुक्त सरस्वती है ॥ ३३ ॥

क्रमेणावर्त्ततेगंगाशंभोर्वाणीतुनान्यथा ॥
यथामहाह्रदंप्राप्यक्षिप्तोलोष्टोविनश्यति ॥ ३४ ॥

क्रमपाठ गंगा है, यह शिवकी वाणी अन्यथा नहीं है, जैसे महाह्रदमें डाला हुआ ढेला नष्ट हो जाता है ॥ ३४ ॥

एवंदुश्चरितंसर्वंवेदेत्रिवृतिमज्जति ॥
आम्रपालाशबिल्वानामपामार्गशिरीषयोः ॥
वाग्यतःप्रातरुत्थायभक्षयेद्दंतधावनम् ॥ ३५ ॥

इसी प्रकार तीन वार वेदपाठसे सब पाप नष्ट हो जाते हैं, आम, ढाक, बेल, चिरचिटा सिरस इन वृक्षोंकी सबेरेही उठकर मौन हो दतौन करै ॥ ३५ ॥

खदिरश्चकदंबश्चकरवीरकरंजकौ ॥
एतेकंटकिनःपुण्याःक्षीरिणस्तुयशस्विनः ॥ ३६ ॥

खैर, कदम्ब, कनेर, करंज यह काँटेवाले वृक्ष पुण्यदायक हैं, क्षीरवाले यशदायक हैं ॥ ३६ ॥

तेनास्यकरणेसूक्ष्मंमाधुर्यंचैवजायते ॥
त्रिफलांलवणाक्तांवैभक्षयेच्छिष्यकःसदा ॥
क्षीणमेधाजनन्येषास्वरवर्णकरीतथा ॥ ३७ ॥

इनकी दतौनसे मुखमें सूक्ष्म मधुरता होती है, हड वहेडा आमला यह सेंधा-नमकके साथ सदा शिष्य खाय, यह क्षीणबुद्धिवालेकी बुद्धि बढाती और स्वर तथा वर्ण करनेवाली वस्तु है ॥ ३७ ॥

हस्तहीनंतुयोधीतेमंत्रंवेदविदोविदुः ॥
यजूꣳषिनोसाधयंतिभुक्तमव्यंजनंयथा ॥ ३८ ॥

जो स्वरके विना मंत्रपाठ करते हैं, यजुः उनके कार्य सिद्ध नहीं करसकता, ऐसा वेदज्ञ कहते हैं जैसे भोजनके अयोग्य खाईहुई वस्तु कुछ कर्म सिद्ध नहीं करती ३८

हस्तहीनंतुयोधीतेस्वरवर्णविवर्जितम् ॥
ऋग्यजुस्सामभिर्दग्धोवियोनिमधिगच्छति ॥ ३९ ॥

जो हस्तहीन तथा स्वरवर्ण विहीन वेद पाठ करते हैं, वह ऋक यजुः सामसे दग्ध हुए कुयोनिमें गमन करते हैं ॥ ३९ ॥

ऋचोयजूꣳषिसामानिहस्तहीनानियः पठेत् ॥
अनृचोब्राह्मणस्तावद्यावत्स्वारंनविंदति ॥ ४० ॥

जो विना हाथोंके चलाये ऋक यजु सामको पढता है, वह स्वरज्ञानके विना ब्राह्मण ऋचाहीन कहाता है ॥ ४० ॥

ज्ञातव्यश्चतथैवार्थोवेदानांकर्मसिद्धये ॥
पठन्मात्रापपाठाच्चुपंकेगौरिवसीदति ॥ ४१ ॥

इसी प्रकार कर्मसिद्धिके निमित्त वेदका अर्थ भी जानना चाहिये, केवल पाठ करनेसे मात्राकी अशुद्धिसे कीचमें फँसी गौ की समान दुःखी होता है ॥ ४१ ॥

स्वरवर्णप्रयुंजानोहस्तेनाधीतमाचरन् ॥
ऋग्यजुस्सामभिःपूतोब्रह्मलोकमवाप्नुयात् ॥ ४२ ॥

जो स्वर वर्णको प्रयोग करते हस्तयुक्त वेद पढते हैं, वे ऋक यजु सामसे पवित्र होकर ब्रह्मलोकको गमन करते हैं ॥ ४२ ॥

नकुर्वीतपदंदीर्घंनकुर्वीतविलंबितम् ॥
पदस्यग्रहमोक्षौचयथाशीघ्रगतिर्हयः ॥ ४३ ॥

पदको दीर्घ न करै, विलम्बमें उच्चारण न करै, पदके ग्रहण और त्याग में शीघ्रगतिवाले अश्वकी समान आचरण करै ॥ ४३ ॥

आगमंकुरुयत्नेनकारणंहितदात्मकम् ॥
आस्येनचशयंकुर्यात्पठन्नान्यमतिर्भवेत् ॥ ४४ ॥

यत्नपूर्वक वेदका पाठ करै, कारण कि यह कारणही तदात्मक है, मुखपर हाथ न लगाकर अनन्य मनसे पाठ करै ॥ ४४ ॥

नचास्यमुष्टिबंधीस्यान्नचात्युत्तममाचरेत् ॥
चुलुनौकास्फुटोदंडीस्वस्तिकोमुष्टिराकृतिः ॥
एतेवैहस्तदोषाःस्युःपरशुश्चैवसप्तमः ॥ ४५ ॥

हाथकी बहुत मुट्ठी न बांधे, न बहुत हाथ फैलावे चुल्लू नौका दण्डकी समान, स्वस्तिक ( सीधी हथेली करना ) मुष्टिकी समान आकृति करना, फरसेकी समान आकार करना, यह सात हाथके दोष हैं ॥ ४५ ॥

यथावाणीतथापाणीरिक्तंतुपरिवर्जयेत् ॥
यत्रयत्रस्थितावाणीपाणिस्तत्रैवतिष्ठति ॥ ४६ ॥

जैसी वाणी हो वैसाही हाथ हो रीता हाथ न चलावे, जहाँ जहाँ वाणी स्थित हो वहीं वहीं पाणि स्थित हो ॥ ४६ ॥

यथाधनुष्याविततेशरेक्षिप्तेपुनर्गुणः ॥
स्वस्थानंप्रतिपद्येततद्वद्धस्तगतःस्वरः ॥ ४७ ॥

जैसे धनुष खैंचकर बाण छोडनेसे डोरा फिर अपने स्थानको प्राप्त हो जाता है, इसी प्रकार हाथसे स्वर प्रक्षेप होते हैं हाथ निजस्थानमें प्राप्त होता है ॥ ४७ ॥

उत्तानंसोन्नतंकिंचित्सुव्यक्तांगुलिरंजितम् ॥
स्वरविद्धंकरंकुर्यात्प्रादेशोद्देशगामिनम् ॥ ४८ ॥

ऊंचा करनेमें कुछ ऊंचा जिसमें अंगुली स्फुट सीधी रहैं, इस प्रकार बारह अंगुलके मध्यमेंही गति करता हुआ हाथ स्वर बोधन करे ॥ ४८ ॥

अंगुष्ठस्योत्तरेपर्वेतर्जन्युपरियद्भवेत् ॥
प्रादेशस्यतुसोद्देशस्तन्मात्रंचालयेत्करम् ॥ ४९ ॥

अंगूठेके ऊपरके पोरुएमें तर्जनीके ऊपर पोरुएतक फैलाया हुआ हाथ प्रादेश कहाता है, इतनेही स्थानमें कर चालन करे ॥ ४९ ॥

मनुष्यतीर्थोच्चंकृत्वापितृतीर्थोदकंव्रजेत् ॥
नामितंकरपृष्ठेतुसव्यक्तांगुलिमोक्षणम् ॥ ५० ॥

उदात्तको मनुष्यतीर्थसे उच्च करै, पितृतीर्थ [ अंगुष्ठ प्रदेशिनीके मध्यमें जैसे जल जाता है ] कर पृष्ठकी समान नीचा करै, जिसमें अंगुलि मोक्षण प्रगट दिखाई दे ॥ ५० ॥

स्वरितेऽयंगुलंविद्यान्निपातेतुषडंगुलम् ॥
उत्थानेतुनवांगुल्यमेतत्स्वारस्यलक्षणम् ॥ ५१ ॥

स्वरितमें तीन अंगुल, अनुदात्तमें छः अंगुल, उदात्तमें नौ अंगुल कर चालन करे, यह स्वरका लक्षण है ॥ ५१ ॥

अभ्यासार्थेद्रुतांवृत्तिंप्रयोगार्थेतुमध्यमाम् ॥
शिष्याणामुपदेशार्थेकुर्याद्वृत्तिंविलंबिताम् ॥ ५२ ॥

अभ्यासके निमित्त शीघ्रवृत्ति, प्रयोगके निमित्त मध्यम वृत्ति, और शिष्यके उपदेशके निमित्त विलम्बित वृत्तिका आश्रय करे ॥ ५२ ॥

ऐंद्रीतुमध्यमावृत्तिःप्राजापत्याविलंबिता ॥
अग्निमारुतयोर्वृत्तिःसर्वशास्त्रेषुनिंदिता ॥ ५३ ॥

मध्यमा वृत्तिका इन्द्र देवता, विलम्बित वृत्तिका प्राजापत्य देवता, शीघ्र गतिका अग्नि देवता है, यह वृत्ति सब शास्त्रोंमें निन्दित है ॥ ५३ ॥

मुष्टयाकृतिर्मकारेतुनकारेतुनखाग्रतः ॥
अनुस्वारेंगुष्ठपातऊष्मांतेंगुलिमोक्षणम् ॥ ५४ ॥

मकारके उच्चारणमें मुष्टिकी आकृति, नकारके उच्चारणमें नखाग्रकी आकृति, अनुस्वारमें अंगुष्ठपात, और ऊष्माण ( शषसह ) में अंगुलि मोक्षण करे ॥ ५४ ॥

उदात्तंभ्रुविपातेनप्रचयंनोग्रएवच ॥
शेषंषडंगुलंविद्यान्निचितंतुविधीयते ॥ ५५ ॥

भौंकी ओर हाथ करके उदात्त, नासाके अग्रभागमें हाथ रखकर प्रचय स्वर उच्चारण करे. और शेष स्वरमें छः अंगुल हाथ नीचा करै ॥ ५५ ॥

षडंगुलंतुजात्यस्यहस्तस्यानुपथस्यच ॥
तच्चतुर्भागमात्रंतुहस्तस्तेनैववर्तयेत् ॥ ५६ ॥

जात्यस्वरमें छः अंगुल हाथ चले, और उसके चतुर्भागमात्र हाथसे अनुपथ स्वर वर्ते ॥ ५६ ॥

ककारांतेटकारांतेङणेचांगुलिनामयेत् ॥
पंचांगुल्यंपकारेतुतकारेकुंडलाकृतिः ॥ ५७ ॥

ककारके अन्तमें टकारान्तमें ङणके उच्चारणमें अंगुलि झुकावे, पकारमें पांचों अंगुलि मिलावे तकारके उच्चारणमें हाथ कुंडलाकार करे ॥ ५७ ॥

ऊर्ध्वक्षेपाच्चयोष्माचह्यधःक्षेपाच्चयोभवेत् ॥
एकैकामुत्सृजेद्धीरःस्वरितेतूभयंक्षिपेत् ॥ ५८ ॥

ऊपर हाथसे चय ऊष्मा स्वर, नीचे हाथके पातसे अनुदात्त बुद्धिमान् एक २ अंगुल उत्सृजन करै स्वरितमें दोनोंको त्याग दे ॥ ५८ ॥

अंगुष्ठाकुंचनंलघावनुस्वारेत्वपा१७रसञ्च ॥
दीर्घेरंगेचतर्जन्याःप्रसारःपरिकीर्तितः ॥ ५९ ॥

लघु अनुस्वारमें अंगुष्ठको आकुंचन करै, यथा [ अपाꣳरसम् । य०९।३ ] दीर्घ रंग [ अभिगृणन्तु देवाः १४ । ४ ] में तर्जनीका प्रसार कहा है ॥ ५९ ॥

तर्जन्यंगुष्ठयोःस्पर्शेप्युदात्तंप्रतिविद्यते ॥
नीचंतुमध्यमंकुर्याच्छेपंनीचतरंक्रमात् ॥ ६० ॥

तर्जनी और अंगुष्ठके स्पर्शमें उदात्त है नीचस्वरको मध्यम और शेपको क्रमसे नीचतर करै ॥ ६० ॥

स्वरितंयद्भवेत्किंचिद्वकारसहसंयुतम् ॥
ऊष्माणंतद्विजानीयान्निक्षिपेदुभयोरपि ॥ ६१ ॥

स्वरित जो किंचित् वकारसे संयुक्त हो उसको ऊष्माणसंज्ञक जानै, उनमें वकारको द्वित्व कर दे ॥ ६१ ॥

स्वरितसंज्ञेचनिक्षिप्तेसंयोगोयत्रदृश्यते ॥
द्विमात्रिकेभवेदेकमात्रिकेतूभयंक्षिपेत् ॥ ६२ ॥

स्वरित संज्ञक निक्षेपमें जहाँ संयोग दिखाई दे तो वह द्विमात्रिक होजाता है अर्थात् द्विमात्रिकमेंका एक क्षेप द्वित्व होजाता है,त्रिमात्रिकमें दोनोंको द्वित्व करै ६२॥

जात्येचस्वरितेचैववकारोयत्रदृश्यते ॥
कर्तव्यस्तूभयोःक्षेपोवायव्यइतिदर्शनम् ॥ ६३ ॥

जात्य और स्वरित होनेमें जहाँ वकार दिखाई दे, वहाँ दोनोंका क्षेप करै, यथा वायव्ये १९।२६ यह उदाहरण है ॥ ६३ ॥

शृंगवद्वाथवत्सस्यकुमारीकुचयुग्मवत् ॥
उभक्षेपस्वरोयत्रसविसर्गउदाहृतः ॥ ६४ ॥

बछड़ेके सींगकी समान वा कुमारीके दोनों स्तनोंकी समान दो विन्दु उभक्षेपस्वरके विसर्ग कहाते हैं ॥ ६४ ॥

विसर्गांतस्वरोयत्रस्वारितोयत्रदृश्यते ॥
दीर्घश्चैवतुकारश्चतत्रोभक्षेपउच्यते ॥ ६५ ॥

जहाँ विसर्गान्त स्वर स्वरित दिखाई दे और तुकार दीर्घ हो तो दोनोंको द्वित्व करै ॥ ६५ ॥

त्रिविधास्तुभवेदूष्माप्रचिताबलकातरा ॥
स्वरितेप्रचितांविद्यान्निपातेबलकांविदुः ॥ ६६ ॥

ऊष्मवर्ण तीन प्रकारके होते हैं, प्रचिता, बलका, तारा, स्वरितमें प्रचित और निपातमें बलका ॥ ६६ ॥

उत्थानेतुतथातारापताभिस्त्रिभिरूष्मभिः ॥
मात्रामात्रांविदित्वातुततःक्षेपंप्रयोजयेत् ॥ ६७ ॥

उत्थानमें तारा, इस प्रकार तीन ऊष्माणोंकी मात्रासे मात्राको जानकर द्वित्व करै ॥ ६७ ॥

अक्षरंभजतेकाचित्काचिद्द्वित्वेप्रतिष्ठितम् ॥
समानेजातिकाकाचित्काचिदूष्माप्रदायिका ॥ ६८ ॥

कोई अक्षरको भजतेहैं, और कोई द्वित्वमें प्रतिष्ठा मानते हैं, कोई समान जातिका और कोई ऊष्मादायिका है ॥ ६८ ॥

यथाबालस्यसर्पस्यउच्छ्वासोलघुचेतसः ॥
एवमूष्माप्रयोक्तव्याहकारःपरिवर्जितः ॥ ६९ ॥

जैसे बाल सर्पका लघुचित्तसे उच्छ्वास होता है, इसप्रकारसे हकारको छोडकर शषस ऊष्माणोंका प्रयोग करै ॥ ६९ ॥

विवृत्तिप्रत्ययादूष्मांप्रवदंतिमनीषिणः ॥
तामेवप्रतिपेधंति आई ऊए निदर्शनम् ॥ ७० ॥

बुद्धिमान् विवारकी प्रतीतिसे ऊष्माको जानते हैं, कहीं नहीं भी होती, यथा आई ऊए ॥ ७० ॥

अष्टौस्वरान्प्रवक्ष्यामितेषामेवतुलक्षणम् ॥
जात्योभिनिहितःक्षैप्रःप्रश्लिष्टश्चतथापरः ॥ ७१ ॥

आठ स्वर और उनके लक्षण कहता हूं, जात्य, अभिनिहत, क्षैप्र, प्रश्लिष्ट ॥ ७१ ॥

तैरोव्यञ्जनसञ्ज्ञश्चतथातैरोविरामकः ॥
पादवृत्तो भवेत्तद्वत्तथाभाव्यइतिस्वराः ॥ ७२ ॥

तैरो व्यंजन तैरो विरामक, पादवृत्त और भाव्य, यह स्वर हैं ॥ ७२ ॥

एकपदेनीचपूर्वःसयवोजात्यइष्यते ॥ अपूर्वोपि परस्तद्वद्धान्यं कन्या स्वारित्यपि ॥ एकपद इत्याह ॥ नीचपूर्वःसयकारवकारौ वा जात्यः स्वारितो भवति ॥ यथाजात्यं मनुष्यानिति । सुप्वेति । चम्वीव । धान्यम् । कन्याइव । स्वः । वीर्यम् । एवं ह्याह यानिचान्यानीदृग्लक्षणानि पदानि भवंति । एओआभ्यामुदात्ताभ्यामकारोरिफितश्चयः ॥ अकारोयत्रलुप्येत तंचाभिनिहितंविदुः ॥ ७३ ॥

एक पदमें प्रथमका अक्षर अनुदात्त हो उसके अनन्तर यकार वकार हो तो वह जात्य स्वर है अथवा अपूर्वक य, व, जात्य स्वर होते हैं॥ यथा मनुष्यान् १ । ३१ पदपाठे । सुप्वेति १ । ३ चम्वीवेति २० । ७९ धान्यम् १ । २० कन्या १ इव १७। ९७ स्वः १८।६४ वीर्य्यम् १२।९४ इसी प्रकारके इन लक्षणोंके औरभी पद जानना, ए ओ इन उदात्त स्वरोंमें जहाँ अकार रेफके साथ अकारका लोप होजाय उसे अभिनिहित कहते हैं ॥ ७३ ॥

यथा कुक्कुटः+असि । कुक्कुटोसि १ । १६।वेदः+असि । वेदोसि २ । २१ भागः असि । भागोसि । ६ । १६ मारुतः असि । मारुतोसि । १८ । ४९ श्वात्रः+असि । श्वात्रोसि । ५ । ३१ । ते अप्सरसाम् । तेप्सरसाम् २४ । ३७ । ते अवंतु+तेऽवन्तु १९। १७ । कः असि कोसि ७ । २९ । सः+अहम् । सोहम् । १८ । २९ एवमीदृयानि चान्यानिईदृग्लक्षणानिपदानिभवंति ॥ इउवर्णौ यदोदात्तावापद्येते यवौक्वचित् ॥ अनुदात्तेपदेनित्यंविद्यात्क्षैप्रस्यलक्षणम् ॥ ७४ ॥

जैसे कुक्कुटः+असि=कुक्कुटोसि १।१६ । वेदः+असि=वेदोसि २ । १ इत्यादि ।

१ यह चिह्न यजुःसंहिताके अध्याय और कण्डिकाका है ऐसाही आगे जाना ।

इसी भाँति और भी इन लक्षणोंवाले पद जानै. इ उ वर्ण उदात्त होकर कहीं तो नित्य अनुदात्त पदमें स्थित होनेसे उन्हें क्षैप्र द्वित्व जानै ॥ ७४ ॥

यथा त्रि+अंबकम् । त्र्यंबकम् ३ । ६० । द्रु+अन्नः । द्रुन्नः । ११ । ७० व्वीडु+अंगः । व्वीड्वङ्गः २९।५२ वाजी+अर्वन् । वाज्यर्व्वन् ११।४४ एव९ आह यानि॰ भवंति॥इकारोयत्रदृश्ये तइकारेणैवसंयुतः ॥ उदात्तश्चानुदात्तेनप्रश्लिष्टोभवतिस्वरः ७५

यथा त्रि+अम्बकम्-त्र्यम्बकम् ३।६० इत्यादि इसी प्रकार और पद जानने, जहाँ इकार इकारहीसे संयुक्त दीखै वह उदात्त अनुदात्तसे युक्त प्रश्लिष्ट स्वर होता है ॥ ७५ ॥

अभि+इन्धताम् । अभीन्धताम् । अभि+इमम् । अभीमम् । वि+इहि । व्वीहि । स्रुचि+इव । स्रुचीव।चम्वी+इव।चम्वीवेति।एव९ आहयानिचान्यानि । उदात्तपूर्वंयत्किंचिच्छंदसिस्वरितंपदम् ॥एषसर्वंबहुस्वारस्तैरोव्यंजन उच्यते १ ॥ ७६ ॥

यथा अभिइन्धताम्—अभीन्धताम् इत्यादि इसी प्रकार और भी पद जानने छन्दमें जो उदात्तपूर्वक कोई स्वरित पद हो यह सब बहुत स्वरवाला तैरो व्यञ्जन कहाता है ॥ ७६ ॥

इडे । रंते । हव्ये । काम्ये । चंद्रे । ज्योते । अदिति । सरस्वती । महि । व्विश्श्रुतीतिभवंति । एव९ आहयानि॰ भवंति ॥ अवग्रहात्परोयस्तुस्वरितः स्यादनंतरम् ॥ तैरोविरामंतं विंद्यादुदात्तोयद्यवग्रहः ॥ ७७ ॥

यथा इडे, रन्ते इत्यादि इस प्रकार औरभी जाने, उदात्त अवग्रह स्वरसे परे जो स्वरित हो तो उसको तैरोविराम जाने और उसके विपरीत तैरो व्यञ्जन होता है ॥ ७७ ॥

---

१ तैरोव्यञ्जनमन्यथा इति वा पाठः ।

यथा गोमदिति गो+मत् २०।८१ गोपंताविति गो+पंतौ ११।
प्रप्रेतिप्र+प्र १२।३४। विततेति वि+तता २९।४० ताते
ति ता+ता २९।४० समिद्ध इतिसम्+इद्धः।३३।५२ पदपाठे
एवᳬह्याहयानि भवंति ॥ स्वरेति स्वरितेचैवविवृतिर्यत्रदृश्य
ते ॥ पादवृत्तोभवेत्स्वारः श्वित्रआदित्येतिनिदर्शनम् ॥ श्वित्रः+
आदित्यानाम् ॥ श्वित्र आदित्यानाम् २४।३९। पुत्रः+ईधे। पुत्रऽ
ईधे ११।३३। दात्रे+एधि दात्रऽएधि ७।४७ कः+ईम्। कऽईम्
२३।५९ ताः+अस्य। ताअस्य। १२।५९ एवᳬह्याहयानि
भवन्ति। उदात्ताक्षरयोर्मध्येभवेन्नीचस्त्ववग्रहः ॥ तथाभाव्यंभवे
त्कंपस्तनूनप्त्रेतिनिदर्शनम् ॥ ७८ ॥

यथा गोमदिति गो + मत् इत्यादि इसी प्रकार और भी जाने. स्वर और स्वरित इन दोनोंके मध्यमें जहाँ विवृत स्वर दिखाई दे, वह स्वर पादवृत्त होता है, यथा श्वित्रः + आदित्यानाम् = श्वित्रऽआदित्यानाम् इत्यादि। जहाँ उदात्त अक्षरके बीचमें अनुदात्त अवग्रह हो वह, तथाभाव्यस्वर कहाता है, तनूनप्त्रे यह दृष्टान्त है ॥ ७८ ॥

यथा तनूनप्त्र इतितनू+नप्त्रे ५।५। तनूनपादितित नू+नपात्
२१।१३ तनूनपातमिति तनू+नपातम् २८।२। एवᳬ
ह्याहयानिपदानिलक्षणानिभवंति ॥ इत्यष्टपदसमाम्नायेवैशे
षिकेयाज्ञवल्क्यवचनानांपदानांपाठः समाप्तः ॥

यथा तनूनप्त्र इति तनू + नप्त्र इत्यादि इसी प्रकार इस लक्षणके औरभी पद जानने। इत्यष्टपदसमाम्नाये वैशेषिके याज्ञवल्क्यवचनानां पदानां पाठः समाप्तः ॥

---

१ स्वरयोरन्तरे काले इति वा पाठः।

२ इमान्युदाहरणानि संहितापदयोर्ज्ञातव्यानीति।

माध्यंदिनविरोधिःस्यात्तथाभाव्यस्तुयःस्मृतः ॥
स्वरोनैवात्रदृश्येतभिन्नोदात्तानुदात्तकौ ॥ १ ॥

माध्यन्दिन विरोधी होनेसे भाव्य इसमें नहीं देखा जाता कारण कि इसमें उदात्त अनुदात्तसे रहित स्वर नहीं देखा जाता ॥ १ ॥

स्वराःस्पर्शांतःस्थोष्माणः ॥ कंठ्य । जिह्वामूलीय । तालव्य।मूर्धन्य। दंत्य ।ओष्ठ्य । यमा विसर्जनीयनिपाताद्या श्चकिंवर्णदैवत्यलिंगाः स्वराः शुक्लाःनानादैवत्याः । स्पर्शाः कृष्णाः।कपिला अन्तःस्थाः।ऊष्माणोऽरुणाः। नीला यमाः। हरिता नासिक्याः।पीतोनुस्वारः ।रक्तोजिह्वामूलीयः। पीत उपध्मानीयः।श्वेतोविसर्जनीयः।शबलो रंगः । नीलोनुनासिक्यः । इत्यंतर्मध्यमयोर्नासिक्यंविद्यात् ॥ द्विरुदात्ताख्याइतिस्मृताः॥उदसनुदनिपाते आद्येचोपसर्गेनामाख्याते चोपसर्गनिपाताश्चेति । किंदैवत्याः। अक्षराणांचकेपुरुषाः । काः स्त्रियः। कानि नपुंसकानि इत्यत्रब्रूमः । कंठ्या आग्नेयाःअकारादयः॥जिह्वामूलीयानैर्ऋत्याःककारादयः। तालव्याःसौम्याःचकारादयः।वायव्यामूर्धन्याष्टकारादयः। रौद्रादंत्याःतकारादयः ।औष्ठ्याआश्विन्याःपकारादयः ॥ शेषा वैश्वदेवाः।अंइत्येवमादयः।स्वरास्तुब्राह्मणाज्ञेयावर्गाणांप्रथमाश्चये॥द्वितीयाश्चतृतीयाश्चचतुर्थाश्चापिभूमिपाः ॥२॥

स्वर, स्पर्श, अन्तस्थ, ऊष्माण, कण्ठस्थानीय, जिह्वामूलीय, उपध्मानीय, तालुस्थानीय, मूर्धास्थानीय, दन्तस्थानीय, ओष्ठस्थानीय, यम, विसर्ग, निपात, कौनकौनसे वर्ण किसकिस देवता लिंगवाले हैं सो कहते हैं, उनमें स्वर शुक्लवर्ण नानादेवतावाले हैं, स्पर्श(कसे मतक) कृष्ण वर्ण हैं, अन्तस्थ(यरलव)कपिलवर्ण ऊष्माण (शषसह)अरुण वर्ण हैं यम( वर्गोंके पहले चारके आगे पांचवा परे होनेपर मध्यमें पूर्वसदृश वर्ण ) नीलवर्ण नासिकास्थानीय अनुनासिक ( ङ ञ ण न म ) हरित वर्ण हैं, अनुस्वार पीतवर्ण जिह्वामूलीय ᳵ क ᳵ ख रक्तवर्ण, उपध्मानीय ᳶ प ᳶ फ पीतवर्ण विसर्ग श्वेत

वर्ण रंग शबल ( कबरारंग ) अनुनासिक अतिनीलवर्ण इसी प्रकार स्वर और अन्तस्थके मध्यमें वर्णान्तको अनुनासिक जाने द्वि उदात्त है । उत् निपात ( एक अक्षरवाले ) उपसर्गके आदिके उपसर्ग और निपात यह किन देवतावाले हैं, इन अक्षरोंमें कौन स्त्री और कौन पुरुष है, कौन नपुंसक है, सो कहते हैं, कण्ठ्यवर्ण अकारादि अग्नि देवतावाले हैं, तालुस्थानवाले चकारादि चन्द्रदेवतावाले हैं, मूर्धास्थानवाले टकरादि वायुदेवतावाले हैं. दन्तस्थानवाले तकारादि रुद्रदेवतावाले हैं, ओष्ठस्थानीय पकारादि अश्विनीदेवतावाले हैं, अं इत्यादि शेषवर्ण विश्वेदेवादेवतावाले हैं, स्वर वर्ण ब्राह्मण हैं, तथा वर्गोंके प्रथम द्वितीय तृतीय चतुर्थ अक्षर क्षत्रियवर्ण हैं ॥ २ ॥

वर्गाणांपंचमावैश्याअंतस्थाश्चतथैवच ॥
ऊष्माणश्चहकारश्चशूद्राएवप्रकीर्तिताः ॥ ३ ॥

वर्गोंके पांचवें अक्षर और अन्तस्थ वैश्य वर्ण हैं, ऊष्माण और हकार यह शूद्र कहाते हैं ॥ ३ ॥

शुक्लवर्णानिनामानिआख्यातारोहितामताः ॥
कपिंजलास्तूपसर्गाः कृष्णाश्चैवनिपातकाः ॥ ४ ॥

नामिक शुक्ल वर्ण है आख्यात ( क्रिया ) रक्तवर्ण उपसर्ग कपिंजल वर्ण और निपात कृष्णवर्ण है ॥ ४ ॥

भार्गवगोत्राणिनामानि भारद्वाजा आख्याताः ॥
वासिष्ठाउपसर्गास्तुनिपाताःकाश्यपाःस्मृताः ॥
पीतवर्णश्चोपसर्गो निपातः कृष्णवर्णकः ॥
सर्वंतुसौम्यमाख्यातंनामवायव्यं दृश्यते ॥
आग्नेयस्तूपसर्गःस्यान्निपातोवारुणःस्मृतः ॥ ५ ॥

नामिक भार्गवगोत्र, आख्यात भारद्वाज गोत्र हैं; उपसर्ग वासिष्ठ गोत्र, और निपात कश्यपगोत्रवाले हैं, सब आख्यात चन्द्र देवतावाले, सब नामिक वायुदेवतावाले हैं, उपसर्गोंका अग्नि निपातका वरुण देवता है ॥ ५ ॥

प्रथमाश्चतथांतस्थाःस्त्रीलिंगाः परिकीर्तिताः ॥
शेषाक्षराणिषंढानिप्राहुर्लिंगविवेचकाः ॥ ६ ॥

सोम, इन्द्र, प्रजापति, बृहस्पति, वैश्वेदेवा देवता, ब्रह्मा, ऋषि, ऋक्, यजु, श्रद्धा, मेधा, प्रज्ञा, धारणा, सदसस्पति, अनुमति, श्री, ह्री, सावित्री, सविता, प्रजापति, काण्डऋषि, सोमकांडऋषि सहित देवता, उपनिषद्, याज्ञिक, देवता उपनिषद्, वारुणी देवता, उपनिषद्–हव्यवाट् विश्वऋगण, अनुमति स्विष्टकृत् इनको पृथक् २ स्वाहाकारसे आहुति देकर व्याहृतिसे फिर अभिषेक करे, फिर समाप्त कर यजुसे तर्पण करे इसी प्रकार ऋग्वेदीको काण्डऋषियोंको छोडकर स्विष्टकृतपर्यन्त उनके स्थानमें शतर्चि, माध्यम, गृत्समद, विश्वामित्र, वामदेव, अत्रि, भरद्वाज, जामदग्न्य, गौतम, वशिष्ठ, प्रगाथ, पावमानी, क्षुद्रसूक्त, महासूक्त, महानाम्नीके निमित्त आहुति दे. वेदपारायणकी समाप्तिमें यह पूर्वोक्त अग्निसोमादि यजुसे तर्पण करे. कारण कि. यजुर्वेदपारायणमें इनकी प्रधानता है, अथवा यजुसे तर्पण करे इसमें यजु शब्दसे भूः भुवः स्वः महः इन चार व्याहृतियोंका ग्रहण जानना, 'भूः देवांस्तर्पयामि' इस प्रकारसे तर्पणकर अग्नि सोमादिको तृप्त करे. फिर वेदादिको आरम्भकर निरंतर पाठ करे, इसको वीचमें न त्यागे कारण कि, इसमें किसी विघ्नकी आशंका न करे. क्योंकि जन्म मरण भी इसको अशुचिका कारणभूत नहीं होसकते, वेदपारायणके मध्य ( वीच ) में न वोले तथा लौकिक वाक्य न वोले, नित्य नैमित्तिक कर्मभी न करै वीचमें विराम न करे जवतक पूरा न हो पाठ करता रहै. यदि वीचमें विराम करै तो तीन प्राणायाम करै वा ओंकारका प्रणिधान करे. समयपर्यन्त पाठ करता रहै और रातमें अर्थात् आधी रात और संध्यामें वर्षामें जलके समीपवाली भूमि, संग्रामस्थान वन इन देश और कालोंको त्यागकर वेदपाठ समाप्त करे. पारायणके आदि अन्तमें ब्राह्मणभोजन कराय दक्षिणा दान दे, जो इस प्रकार विधानसे वेदपारायण करते हैं, वह पवित्र होकर वेदात्म होते हैं, मन शुद्ध होता है, दो पारायणोंसे तथा उसके साथ पावमानी ऋचा पढनेसे अशुद्ध भोजनके पाप और अनृतसे छूट जाता है, तीन पारायणसे वहुतसे पातक उपपातक तथा शूद्रामें वीर्यसिञ्चनके पापसे रहित हो गंगास्नानसे भी फलको प्राप्त हो पवित्र होता है. चार पारायणसे शूद्रके अन्न भोजन, उसकी सेवा वा शूद्र स्त्रीकी संगतिसे हुये पापोंसे छूटता है, पांच पारायणसे याजनके अयोग्योंको यज्ञ करानेके पापसे छूटता है, तथा अग्राह्यग्रहण, ग्राह्यत्यागके अभ्यास किये पापसे छूटता है, छः पारायणसे ब्राह्मणको रुधिर निकलेतक मारने ताडनेके तथा स्त्रीका रक्त निकलेतक मारनेके, और पशुहत्या, सुवर्णकी चोरी तथा पतित संयोगके करनेके पापसे छूट जाता है, सात पारायणसे प्राजापत्य यज्ञ न करके उसके अनुष्ठान न करने और यज्ञनाश करनेके पातकसे छूट जाता है

आठ पारायण करनेसे चान्द्रायणका आचरण न करने गुरुस्त्रीगमन और रजस्वलाके गमनके पापसे छूट जाता है. नौपारायणसे सुरापानके पापसे दशपारायणसे अश्रोत्रियको यजन करानेके पापसे असोम पान तथा अन्याय करनेके पापसे छूटता है. ग्यारह पारायणसे ब्रह्महत्या, गर्भहत्यासे छूटता है. बारह पारायणसे पूर्वजन्मके इस जन्मके किये सब पापोंसे छूट जाता है स्वयं स्वर्गलोक जाता और पितरोंको स्वर्गलोकमें पहुँचाता है, अग्निष्टोमादि यज्ञोंके यजन फलको पाता है अपने मनोरथको पाता है ।

वेदाध्ययन करनेवालेको उचित है कि, सदा सत्यवाक् और शुचि रहे जिस वस्तुकी इच्छा हो वेदसे उसको साधे उसको कुछ असाध्य नहीं रहता कारण कि, वेदपारायणका बडा फल है बडा फल है. द्विरुक्ति ग्रन्थपूर्तिके निमित्त है ।

सम्पूर्णम् ।



# विज्ञप्ति ।

वेदमें और भी अनेक विषयोंका वर्णन आया है असुरादिका भी वर्णन आया है वहां असुरोंका बाधा और दुःखनामभी जानना, पणि असुर जाति व्यवहारादिको विगाडनेवाली है ऐसा अध्यात्म जानना और यन्त्र शिल्पादिकी गूढविद्या भाष्यके अवलोकनसे जाननेमें आवेगी. यह भी ध्यान रहे कि, दयानन्द पण्डितका भाष्य वेदांगादिके अनुसार न होनेसे प्रमाणकोटीके योग्य नहीं है. वह सबही पुरातन भाष्योंके विरुद्ध है. कहीं कहीं हमने उसका टिप्पणीमें उल्लेख कर दिया है कि कैसा भाष्य है.

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-
खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणालयाध्यक्ष-बंबई.

# क्रय्यपुस्तकें ( वैदिक-ग्रन्थाः )

| नाम० | की० रु० आ० |
| --- | --- |
| अष्टात्रिंशोपनिषद्-नित्यपाठोपयोगी ( रेशमी गुटका ) जिसमें-ईश, केन, कठ, प्रश्न, मुण्ड, माण्डूक्य, तैत्तिरीय, ऐतरेय, छान्दोग्य, बृहदारण्यक, श्वेताश्वतरपोनिषद्, कैवल्य, जाबाल, गर्भनारायणाथर्वशीर्ष, नारायणोपनिषद्, बृहज्जाबालोपनिषद्. आदि अड़तीस उपनिषदोंका एकत्र संग्रह कियागयाहै .... .... .... | १-० |
| ईशावास्योपनिषद्-मुरादाबादस्थ विद्यावारिधि पं० ज्वालाप्रसादजी मिश्रकृत भाषाटीकासमेत. .... .... .... .... | ०-३ |
| ऋग्यजुस्सामाथर्वविधान-जपादि अनुष्ठानके लिये संग्रह करने योग्य है. | ०-१॥ |
| ऋग्वेदसंहिता-मूल ... .... ... .... .... | ३-८ |
| कैवल्योपनिषद्-मूलमात्र. .... ... .... .... .... | ०-१ |
| गृह्यसूत्र-( पारस्कराचार्य प्रणीत हरिहरभाष्य सहित ) जिसमें-षोडशसंस्कारादिके सूत्र और कारिका हैं. ... .... .... | १-४ |
| गोभिल गृह्यसूत्र-( गोभिलाचार्यप्रणीत ) संस्कृतटीका तथा भाषाटीकासमेत. ... ... .... .... .... | २-८ |
| दण्डकशुक्लयजुर्वेदी .... .... .... .... .... | ०-३ |
| नारायणोपनिषद्-इसमें नारायणाथर्वशिर उपनिषद्, वज्रसूचिकोपनिषद्, कठोपनिषद् आदि उपनिषद् और अनेक श्रुति, स्मृति आदिके वचनोंका ( भाषार्थसहित ) प्रमाण देकर वेदान्तके अनेक विषयोंका वर्णन है .... .... .... .... .... .... | १-० |